आयगा, मन तो बदर जसा है, चाहे जितना विषयो की ओर जावे फिर भी वह कभी शात नहीं होता, इसलिए मन को विषयों के प्रति दौडने से रोकना ऐसा हमारा अभिप्राय है। श्रीमद् हेमचद्र प्रभु के श्लोक का अर्थ उन्मनीभाव साधक जीवो को अमुक अधिकार से ही उपयोगी हो ! वा अन्य हो ! यह भाव तो श्रीमद् के हृदय मे रहा, परन्तु हमे यहा इतना ही कहना है कि, बालजीवो को ऊपर के श्लोक कच्चे पारे जैसे हो सकते हैं, इसलिए अन्य शास्त्रो मे कहा है कि, "अपात्र श्रोताओं को अध्यात्मज्ञान नही देना"।

उन्मनीदशावाले ज्ञानियो की आत्मदशा उच्च प्रकार की होती है जिससे उनके लिए जो कुछ भी लिखा गया हो वह सब गुरुगम से समझने जैसा है, क्योकि गुरुगम बिना सम्यग्ज्ञान नही हो सकता। आत्मा को उच्च दशा प्राप्त करने के लिए औदासीन्यभाव का वारवार सेवन करना चाहिए। औदासीन्य भाव से आत्मा अपने स्वरूप मे परिणमती है और अपनी आत्मा का प्रकाश स्वय आत्मा देख सकती है। औदासीन्यभाव से इस काल मे हमेशा रहना यह सम्भव नहीं, फिर भी औदासीन्यभाव का अवलवन लेने का प्रयत्न किया जाय तो अत मे उस दिशा मे गमन किया जा सकता है। आत्मा के धर्म रूप सम्यग्ज्ञान और श्रद्धा होने से परभाव परिणमन टलता है और स्वधर्म परिणमन होता है। अध्यात्म-ज्ञानियो को मन को स्थिर करने का प्रयत्न करना चाहिए। उपाध्यायजी कहते है कि—जब लग आवे नहि मन ठाम, तब लग कष्ट क्रिया सवि शुनी, ज्यु गगनचित्राम॥ जब लग॥ मन को स्थिर करने के लिए श्री हेमचद्र प्रभु ने निम्न उपाय बताये हैं।

**यहि यथा यत्र यतः स्थिरीभवति योगिनश्चलंचेतः ।**
**तहि तथा तत्र ततः कथंचिदपि चालयेन्नैव ॥२९॥**
**अनयायुक्त्याऽभ्यासं विद्धानस्यातिलोलमपि चेतः ।**
**अंगुल्यग्रस्थापितदण्ड इव स्थैर्यमाश्रयति ॥३०॥**

(योगशास्त्र)

जब, जैसे, जहां जिससे योगी का चंचल चित्त स्थिर हो तब, वैसे, वहां, उससे किसी भी तरह चित्त को चलायमान नही करना। इस युक्ति से अभ्यास करने वाले का मन अत्यंत चचल हो फिर भी अंगुली के अग्रभाग पर स्थापित दण्ड की तरह स्थिरता प्राप्त करता है। मन की स्थिरता होने में दृष्टिजय की भी आवश्यकता है। इसलिए प्रसंगवश वह भी बताते है।

**निःसृत्यादौदृष्टिः संलीना यत्र कुत्रचित्स्थाने ।**
**तत्रासाद्यस्थैर्यं शनैः शनैर्विलयमाप्नोति ॥ ३१ ॥**
**सर्वत्रापि प्रसृता प्रत्यग्भूताशनैः शनैर्दृष्टिः ।**
**परतत्त्वामलमुकुरे निरीक्षते ह्यात्मनात्मानम् ॥ ३२ ॥**

( योगशास्त्र )

प्रथम दृष्टि निकलकर चाहे किसी स्थान में लीन हो वहां, स्थिर होकर वहां से धीरे धीरे विलय होती है, अर्थात् वहां से पीछे हटती है; इस तरह सर्वत्र फैली हुई और वहां से पीछी हटी हुई दृष्टि परमतत्वरूप निर्मल आदर्श मे आत्मा के द्वारा आत्मा को देखती है।

पुनः श्रीमद् हेमचंद्राचार्य **मनोजय की कुंजी** बताते हुए कहते है कि—

**औदासीन्यनिमग्नः प्रयत्नपरिवर्जितः सततमात्मा ।**
**भावितपरमानंदः क्वचिदपि न मनोनियोजयति ॥३३॥**

करणानि नाधितिष्ठत्युपेक्षितं चित्तमात्मनाजातु।
ग्राह्ये ततो निजनिजे करणान्यपि न प्रवर्तन्ते ॥३४॥
नात्मा प्रेरयति मनो न मनः प्रेरयति यहि करणानि।
उभयभ्रष्टं तर्हि स्वयमेव विनाशमाप्नोति ॥३५॥
(योगशास्त्र)

निरन्तर औदासीन्य मे निमग्न हुए और प्रयत्नरहित भावित परमानंद आत्मा किसी भी जगह मन को नही जोडता। इस तरह आत्मा को प्रवर्तित करने से, आत्मा द्वारा उपेक्षा किया गया मन किसी समय इंद्रियों का आश्रय नही लेता और ऐसी दशा मे मन के आश्रय बिना इंद्रिया भी अपने अपने विषयों की तरफ नही जाती। जब आत्मा स्वयं मन को प्रेरित नहीं करता और मन जब इंद्रियों को विषय की ओर प्रेरित नहीं करता, तब दो से भ्रष्ट हुए स्वयं ही विनाश को प्राप्त होता है— इस तरह मन का जय करने से जो दशा होती है वह बताते है।

नष्टे मनसि समन्तात् सकले विलयं सर्वतो याते।
निष्कलमुदेतितत्त्वं निर्वातस्थायिदीपइव।३६। (योगशास्त्र)

चारो तरफ से मन के रागद्वेषरूप विकल्प-संकल्प से मन नष्ट होने पर भी, वायु बिना स्थिर रहे दीपक की तरह निष्कलंक आत्मतत्त्व का प्रकाश होता है। मन की ऐसी दशा करने के लिए अत्यंत प्रयत्न करने की जरूरत है। रात दिन मन को स्थिर करने के लिए लक्ष रखना जरूरी है। "मन साध्युं तेणें सघलुं साध्युं एह बात नवि खोटी"—मन को वश मे करना यह कोई बालक का खेल नही है, मन की चंचलता बंदर से भी ज्यादा है। मूल तो मनरूप बंदर और उसे मोहरूप शराब पिलाई गई हो और उसे विषयरूप छप्पर पर कूदने को मिले और उसमे मिथ्यात्वरूप वृश्चिक ने काटा हो, तो फिर कूदाकूद

करने में क्या वाकी रहा ? अर्थात् चौरासी लाख जीव योनियों में कूदा-कूद करने में वाकी रही रखता **"मन एव मनुष्याणां कारण बन्धमोक्षयो: ।। यत्रैवालिङ्गिता कान्ता तत्रैवालिङ्गिता सुता ।"** श्रीमद् मुनि सुन्दरसूरि महाराज स्वरचित अध्यात्म कल्पद्रुम के चित्तदमनाधिकार में संसार भ्रमण का मूल हेतु मन है, ऐसा बताते हुए लिखते हैं कि—

**सुखाय दु:खाय च नैव देवा न चापि काल: सुहृदोऽरयो वा ।**
**भवेत्परं मानसमेव जन्तो संसारचक्रभ्रमणैकहेतु: ।।४।।**

(अ. कल्पद्रुम)

आत्मा को सुख दु:ख देने के लिए साक्षात् देवता भी समर्थ नहीं है । काल भी जीव को सुख दुख देने में समर्थ नहीं है, तथा मित्र और शत्रु भी सुख दुख देने में समर्थ नहीं हैं, परन्तु प्राणि को संसार चक्र मे परिभ्रमण कराने का मूल हेतु मन ही है । मन से प्राणि को सुख दुख होता है । **मन के वश में हुआ आत्मा ही स्वयं स्वर्ग और नरक है ।** रागद्वेषात्मक मन के संकल्प और विकल्प पर कर्मबंधन का आधार है । मनोनिग्रह हुआ हो तो सब सिद्ध हुआ; ऐसा बताते हुए श्री मुनि सुन्दरसूरि कहते है कि—

**वशं मनो यस्य समाहितं स्यात् किं तस्य कार्यं नियमैर्यमैश्च ।**
**हतं मनो यस्य च दुर्विकल्पै: किं तस्य कार्यं नियमैर्यमैश्च ।।५।।**

(अ. कल्पद्रुम.)

जैसे मन समाधिवंत होकर अपने वश में रहता है, उसे फिर यम नियम से क्या ? वैसे ही जिनका मन दुर्विकल्पों वाला है उसे भी यमनियम से क्या ? **यमनियम द्वारा मन को वश में करना जरूरी है ।** मन में राग द्वेष के विकल्प संकल्प हो तो

यम नियम से कार्य सिद्ध नही होती; इसलिए मन को वश मे किए बिना मुक्ति मे जाने का कोई अन्य महान् उपाय नही है। मन को वश मे करने से सब कार्य सिद्ध होते हैं। सहस्रावधानी श्री मुनि सुन्दरसूरि ने मनोनिग्रह बिना दानादि धर्मो की व्यर्थता निम्न प्रकार बताई है।

दानश्रुतध्यानतपोऽर्चनादि वृथा मनोनिग्रहमन्तरेण।
कषायचिन्ताकुलतोज्झितस्य परो हि योगो मनसो वशत्वम् ॥६॥
(अ कल्पद्रुम)

दान, श्रुतज्ञान, ध्यान, तप, पूजा आदि सब धर्मानुष्ठान मनोनिग्रह बिना व्यर्थ हैं। कषाय, चिंता और आकुलता से रहित ऐसे मन का वश होना ही परम योग है। मन से भय, शोक, चिंता, राग, द्वेष, वासना, निंदा, ईर्ष्या, क्रोध, अहंकार, कपट, हिंसा क्षुद्रभाव आदि दोष निकालकर मन को निर्मल बनाना यही बडा योग है। अर्थात् धर्म के अनुष्ठान मन की निर्मलता मे फल देते हैं। यदि मनोनिग्रह न हो तो दान करना, पढना, गुणना, तपश्चर्या करना, पूजा करना आदि व्यर्थ है। उत्तम धर्मानुष्ठानो के साथ मन को वश मे रखना सीखना चाहिए, तथा मन के शुद्ध प्रणिधान से धर्मानुष्ठान करना चाहिए। सब धर्म क्रियाओं का मूल मनोनिग्रह है। मन को वश मे रखना यही राजयोग है और वही सहजयोग है। मन को वश मे करने से मोक्ष मिलता है, ऐसा श्रीमद् मुनि सुन्दरसूरि कहते हैं।

जपो न मुक्त्यै न तपोद्विभेद न संयमो नापि दमो न मौनम्।
न साधनाद्यं पवनादिकस्य किन्त्वेकमन्तःकरणं सुदान्तम् ॥७॥
(अ कल्पद्रुम)

जाप करने से मोक्ष नहीं मिलता, और दो प्रकार के तप करने से तथा संयम, दम-मौन धारण अथवा पवनादि की साधना भी मोक्ष देने में समर्थ नहीं है; किन्तु अच्छी तरह दमित ऐसा अकेला मन ही मोक्ष देने में समर्थ है।

मन को शुद्ध करने से मोक्ष मिलता है। तप करने वालों के आधीन यदि मन न हो तो तप से वे मोक्ष प्राप्त करने में शक्तिमान नहीं होते। जाप जपने वाले मनुष्यों के मन में क्रोध, मान, माया, लोभ, तृष्णा, ईर्ष्या आदि है तो उस जाप से किस तरह मुक्ति मिल सकती है? अर्थात् मुक्ति नहीं मिल सकती, मन में उत्पन्न होने वाली और रही हुई सब प्रकार की वासनायें ही संसार के बंधन हेतु हैं। मन में रही सब प्रकार की वासनाओं के दूर होने पर मोक्ष मिलता है। मन को वश में करने से मुक्तावस्था अपने हाथ में आती है। मन में उत्पन्न हुई सब वासनाओं से मेरेपन की भावना निकाल दो और उन्हें कहो कि तुम मेरे से भिन्न हो, तुम्हारा और मेरा कोई सम्बन्ध नहीं है—इस तरह तुम वासनाओं के प्रति करोगे तो वासनाओं की ताकत कम होगी और वे मृत हो जायेंगी। हम ही वासनाओं को पैदा करते है और उनका नाश भी हम अपने आत्मबल से कर सकते हैं। मन में जो अशुद्ध विचार उत्पन्न होते हैं उन्हें हटाने को आत्म-प्रदेश में महायुद्ध आरम्भ करना पड़ता है, और उसमें अपनी शक्ति के अनुसार विजय प्राप्त होती जाती है। मनोनिग्रह करने से चारों गति में अवतार लेने की परम्परा दूर होती है इसलिए मन को वश में करने की अत्यन्त आवश्यकता है। श्री मुनि सुन्दरसूरि महाराज मनो-निग्रह से मोक्ष निम्न प्रकार बताते है।

योगस्य हेतुर्मनस समाधि पर निदान तपसश्च योग ।
तपश्च मूल शिवशर्मवल्लया मन समाधि भज तत् कथञ्चित ।।६।।
(अ कल्पद्रुम)

मन की समाधि, योग का कारण है, योग तप का उत्कृष्ट साधन है और तप शिवसुख बेल का मूल है । इसलिए हे जीव! किसी भी तरह मन की समाधि रख ! मन की स्थिरता विना समाधि प्राप्त नही होती । अध्यात्मज्ञान विना मन को स्थिर करने की भावना उत्पन्न नही होती । मन को स्थिर करने के असख्य योग हैं । जिस-जिस निमित्त से मन स्थिर होता है उन-उन निमित्तो का अवलबन लेकर आत्मा के अनुभव प्रकाश को विकसित करना चाहिए । श्रीमद् हेमचन्द्र प्रभु औदासीन्य-भाव से मन को आधीन रखने से अनेक लब्धिया प्रकट होती है ऐसा कहते हैं । आचार्य श्री हेमचद्र प्रभु उन्मनीभाव की विशेष महत्ता अपने अनुभव मे बताते है ।

कदलीवच्चाविद्यालोलेन्द्रियपत्रकामनःकदा ।
अमनस्कफले दृष्टे नश्यति सर्वप्रकारेण ।।४०।।
(योगशास्त्र)

चचल इद्रियरूप पत्रोवाली और मनरूप कदवाली अविद्या-रूप केल, अमनस्कतारूप फल देखते हुए भी सब प्रकार से नष्ट हो जाती है । केल को फल आने के बाद काट दिया जाता है क्योकि उसमें फल नही आ सकते । अविद्यारूप बेल वास्तव मे अमनस्कतारूप फल देखने के बाद नष्ट होता है । अविद्या का नाश करना हो तो अमनस्कपन की प्राप्ति करना, ऐसा श्रीमद् का अनुभव है । अमनस्कता का उदय होते ही कैसी दशा होती है, यह हेमचद्र प्रभु निम्न प्रकार बताते हैं ।

विश्लिष्टमिव प्लुष्टमिवोड्डीनमिव प्रलीनमिव कायम् ।
अमनस्कोदयसमये योगी जानात्यसत्कल्पम् ॥४२॥
समदरिन्द्रियभुजगै रहिते विमनस्कनवसुधाकुण्डे ।
मग्नोऽनुभवति योगी परामृतास्वादमसमानम् ॥४३॥
रेचकपूरककुम्भककरणाभ्यासक्रमं विनाऽपि खलु ।
स्वयमेव नश्यति मरुत् विमनस्के सत्यऽयत्नेन ॥४४॥
चिरमाहितप्रयत्नैरपि धर्तुं यो हि शक्यते नैव ।
सत्यऽमनस्के तिष्ठति ससमीरस्तत्क्षणादेव ॥४५॥
यातेऽभ्यासे स्थिरतामुदयति विमले च निष्कले तत्त्वे ।
मुक्त इव भाति योगी समूलमुन्मूलितश्वासः ॥४६॥
(योगशास्त्र)

अनमस्कता के उदय के समय योगी, बिखर गया हो, अथवा जल गया हो, उड़ गया हो या विलय प्राप्त हुए की तरह अपनी साथ रहे शरीर को समझता है। सारांश यह है कि—शरीर होते हुए भी अपने पास शरीर नही समझता, ऐसी उसकी दशा हो जाती है। अमनस्कदशा प्रकट होने पर योगी को शरीर का भान नही रहता, अर्थात् उसकी अवधूत दशा हो जाती है। दुनिया की दृष्टि मे वह पागल जैसा लगता है, क्योंकि सासारिक विवेक के साथ और सांसारिक व्यवहार के साथ उसके मन का सम्बंध हट जाने से उसे बाह्य का विवेक नहीं रहता। इससे दुनिया यह समझती है कि, यह भावविहिन हो गया है। वस्तुतः विचार किया जाय तो उसे शरीर का भान नहीं रहने से शरीर की भी स्पृहा नही रहती। जिस समय उसके मन का सम्बंध बाह्य पदार्थो के साथ नही होता उस समय बाह्य में उसका विवेक नही रहता। अमनस्क दशा वाले योगी अंतर में लयलीन रहते हैं। वे आत्ममस्त वा

अलखराम कहलाते है। जिन्हे शरीर के होते शरीर नही है ऐसा जान पडता है, ऐसे योगी को बाह्य पदार्थों मे प्रेम वा द्वेष की वृत्ति स्फुरित नही होती।

मदोन्मत्त इद्रियरूप सर्पों विना वाले उन्मनीभावरूप नये अमृत के कुण्ड मे मग्न हुए योगी, असमान उत्कृष्ट ऐसे तत्वामृत के स्वाद का अनुभव करते हैं।

अमनस्कता वा उन्मनीभाव की प्राप्ति होने पर भी, रेचक पूरक, कुभक और आसन के अभ्यासक्रम बिना-प्रत्यन बिना वास्तव मे पवन स्वय नाश हो जाता है। उन्मनीभाव मे आये योगी को प्राणायाम वा आसन के अनुक्रम की भी अपेक्षा नही रहती। पवन का नाश करने के लिए योग के अगो का अनुक्रम से अभ्यास करना पडता है। उन्मनीभाव दशा के उदय से पहले अनुक्रम से अभ्यास करने की गुरुगमपूर्वक व्यवस्था है, परन्तु उन्मनीभाव होने के बाद तो वायु का सहज ही अवरोध हो जाता है, यह बात अनुभवी लोग जान सकते हैं। चिरकाल पर्यंत तक किये प्रयत्नो से जो वायु रुक नही सकती, वह वायु वस्तुत उन्मनीभाव प्राप्त होने पर तत्क्षण रुक जाती है। उन्मनीभाव मे रहने का अभ्यास करने वाले योगियो को सहज ही इस बात का अनुभव होता है। **यत्र तत्र मनो याति तत्र तत्र समाधय** उक्त विषय को अनुभव मे रखकर, उसकी परीक्षा करनी चाहिए। उन्मनीभाव प्राप्त होने पर वायु स्वय ही स्थिर हो जाता है। ब्रह्मरन्ध्र मे चित्त रखने से नासिका द्वारा निकलता वायु बंध होता हुआ मालूम पडता है। जब मन किसी भी विषय की ओर नही जाता और मुर्दे जैसा हो जाता है, अपने आप मे लयलीन हो जाता है और उसके साथ वायु का भी अवरोध हो जाता है।

इस तरह के अभ्यास में स्थिरता प्राप्त होने पर और निष्कल तत्त्व उदय में आने पर, मूल से श्वांस का उन्मूलन कर योगी मुक्त हुओं की तरह शोभा देते हैं। श्रीमद् हेमचंद्र प्रभु अपना अनुभव इस तरह बताते हैं। इससे मालूम होता है कि उनका उन्मनीभाव सम्बंधी गहरा अभ्यास होगा। वे इस विषय में बहुत गंभीरनाद से स्वानुभव से प्रगट कर बताते हैं। उन्मनीभाव प्राप्त हुए योगी की अवस्था श्रीमद् निम्न प्रकार बताते हैं।

जो योगी जागृत अवस्था में स्वस्थ है वह लयावस्था में ऊंघते की तरह रहता है। वह श्वासोछ्वास रहित ऐसी लयावस्था में योगी वास्तव में सिद्ध के जीव से कम नही होता। लयावस्था की दशा में रहे ऐसे इस संसार में शरीर होते हुए भी अशरीरी ऐसे सिद्ध के सुख का अनुभव कर अंत में सिद्धत्व प्राप्त करता है। जिसके मन में मुक्ति के सुख का निश्चय नहीं होता हो उसे लयसमाधि प्राप्त कर उसका निर्णय करना। लयावस्था में मुक्ति के सुख का अनुभव होता है। लयसमाधि की प्राप्ति के लिए गुरुगमपूर्वक अध्यात्मशास्त्रों और योगशास्त्रों का अभ्यास कर निःसंगावस्था धारण करना जरूरी है। लयसमाधि में चित्त का लय होता है। चित्त के विकल्प-संकल्प नष्ट हुए बिना आत्मा के सहज सुख का निश्चय नही होता। श्रीमद् ने लयसमाधि का अनुभव प्राप्त किया है ऐसा उनके इस रचित श्लोक से मालूम होता है। लयावस्था मे वाह्य वस्तुओं का भान नहीं रहता। मन का बाह्य वस्तुओं के साथ सम्बंध नही होता तब आत्मा क्रमशः गुणस्थानक पर चढ़कर आत्मा की अनंतगुणी शुद्धि करता है, और आत्मा स्वयं अनंतगुण विशुद्ध अध्यवसाय को धारण करता है। जैसे जैसे

वहां दुख का भी स्वप्न नहीं आता। शरीर रहे वा जावे इसकी परवाह नहीं रहती, इस सुख का स्वाद लेने के बाद संसार छूटता है, उसे कोई भी बांध नही सकता। इस लयसमाधि की अवस्था में रहने वाला आत्मारूप बादशाह अलख पुरुष समझा जाता है। इस दशा में रहने वाले को आत्मा के सच्चे स्वरूप का अनुभव होता है। मोह की सब प्रकृतियां शांत हो गई हो उस अवस्था में मोह के अभाव में आत्मा का सुख आत्मा को हो इसमें कुछ भी आश्चर्य नहीं। वहां ज्ञाति नहीं, जाति नहीं, वेद नही, मैं नहीं वा तू नहीं, वहां जो है वह आनंद ही है। आनंद आनंदमय स्वयं को अनुभव होता है। ऐसी लयसमाधि ही सहज सुख लब्धि है। ऐसी लयसमाधि यह बड़े से बड़ा चमत्कार है। ऐसी लयसमाधि यह वीरप्रभु के हृदय सुख का नमूना है। ऐसी लयसमाधि बिना शब्दों की पुस्तक है। ऐसी लयसमाधि ही आत्मा में रहा अमृत है। लयसमाधि में जो हैं वे स्वयं ही हैं, बाकी अन्य कोई नही। स्वप्नदशा में वास्तव में शून्यभाव होता है. और जाग्रत अवस्था में जगने के बाद पंचेंद्रिय स्व स्व विषयो को ग्रहण करती है। इन दो दशा के बाद लयावस्था में आनंदमय तत्त्व रहा हुआ है। लयावस्था का श्रीमद् को अनुभव हुआ है। इसलिए वे श्लोकों द्वारा स्व-अनुभव के उद्गार निकालकर लोगों का ध्यान उस ओर आकर्षित करने को निम्न प्रकार कहते है।

कर्मण्यपि दु:खकृते निष्कर्मत्वं सुखाय विदितं तु।
न ततः प्रयतेत कथ निष्कर्मत्वे सुलभमोक्षे ॥५०।

(योगशास्त्र)

कर्म दुःख के लिए हैं और निष्कर्मपन सुख के लिये है, ऐसा तुमने हमने जाना तो निष्कर्मसाध्य सुलभ मोक्ष के लिए

किसलिए हे जगत् के जीवो ! तुम प्रयत्न नही करते ! श्रीमद् कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचद्रप्रभु ने हृदय से यह उपदेश जगत् के लोगों को दिया है । जिस जिस अश मे परभाव क्रिया रहित होना उस उस अश मे मोक्ष है, जिस जिस अश मे वासनारहित होना उस उस अश मे मोक्ष है। एक हाथ मे बहुत सी डोरिया बधी हो, उनमें से जितनी डोरिया निकाल दी जावे उतनी डोरियों से हाथ खाली होता जाता है। जिस जिस अश मे कर्म की क्रियाओ से मुक्त हुआ जाय, अर्थात् कर्म की क्रिया से निष्कर्म हुआ जाय उस उस अश मे आत्मा की मुक्ति होती है। चलते, हिलते, और दौडते जीव, समय समय पर सात व आठ कर्म का बधन करता है। इसलिए मन, वाणी, और काया के योग की क्रियाओ से रहित हुआ जाय तो आत्मा की मुक्तता विकसित होती है और सम्पूर्ण कर्मों का क्षय हो जाने पर वह आत्मा सम्पूर्ण मुक्त होकर सिद्धशिला पर सिद्ध, बुद्ध, परमात्मा रूप मे विराजमान हो जाती है। निष्क्रियावस्था से मोक्ष अवश्य प्राप्त होता है। लयावस्था मे इस बात का अनुभव होता है और जिससे निष्क्रियावस्था प्राप्त करने का प्रयत्न किया जाता है। निष्क्रियावस्था मे सत्य सुख का सागर प्रकट होता है। निष्क्रियावस्था से जिसने आनद की खुमारी चखी है, वही निष्क्रियरूप अपना शुद्धस्वरूप प्रकट करने-लयसमाधि की अवस्था में रहने का प्रयत्न करता है। उन्मनीभाव से लयावस्था साध्य होती है। लयावस्था से निष्क्रियावस्था के सुख का साक्षात अनुभव होना है। लयावस्था द्वारा उत्तम निष्क्रियावस्था के सुख का अनुभव कर, श्री हेमचद्र प्रभु लोगों को इस दिशा मे आने को सबोधित करते हैं। धर्मोदयकारक श्री हेमचद्र प्रभु ने अमुक अश मे लयावस्था द्वारा निष्क्रियावस्था

का, सत्य सुखानुभव किया है इसीसे वे हृदय के सच्चे भाव को खुले शब्दों में जगत् के सामने निम्न प्रकार रखते हैं।

मोक्षोऽस्तु मास्तु यदि वा परमानंदस्तु वेद्यते स खलु।
यस्मिन्निखिलसुखानि प्रतिभासन्ते न किञ्चिदिव।।५१।।
(योगशास्त्र)

मोक्ष हो या न हो (चाहे जब मोक्ष हो) परन्तु ध्यान द्वारा मोक्ष का परमानन्द तो वास्तव मे हम यहां भोगते हैं। जिस परमानन्द के सामने दुनिया के सब सुख तो कुछ भी नही है ऐसा मालूम होता है। श्री हेमचंद्र ने अपने हृदय का वास्तविक रस इस श्लोक मे भर दिया है। दुनिया के पंचेन्द्रिय विषयसुख और आत्मिक सुख की तुलना इस श्लोक में की गई है। दुनिया के सुख के उस पार रहा ऐसे आत्मा के नित्यसुख का जिसे अनुभव हो वही ऐसे उद्गार निकालने में समर्थ होता है। मोक्ष के परमानन्द का स्वाद तो हमें आता है, ऐसा श्रीमद् मुक्त-कंठ से कहते हैं। मोक्ष के परमानन्द का स्वाद आता है यह तो निश्चय है और उसे कहने वाले कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचंद्र प्रभु हैं। उनकी आत्मा मोक्ष के परमानन्द का अमुकदशा में भोक्ता हुआ है। उनके जैसे महापुरुष मोक्ष का परमानन्द वास्तव मे उन्मनीभाव और लयावस्था से भोगे इसमें कुछ भी अतिशयोक्ति नही है। इससे सिद्ध होता है कि अध्यात्म और योग शास्त्रों द्वारा आत्मा में गहरे उतरे महात्मा, दुनिया के सुख को तृणवत् समझकर आत्मा के सुख में सदा मस्त रहते हैं। अमृत के स्वाद के बाद कौन छाछ पीने की इच्छा करेगा ? उसी तरह लयावस्था से मोक्ष का परमानन्द वास्तव में शरीर से जीवित होते हुए जो महात्मा भोगते है वे महात्मा दुनिया के क्षणिक सुख से दूर रहे और उनके लिए उनकी प्रवृत्ति न हो, इसमें कुछ भी आश्चर्य

नही है। शरीर मे रहते हुए भी लयावस्था से शरीरातीत, इद्रियातीत, (मन से अग्राह्य) ऐमे मोक्ष के परमानन्द को प्राप्त करना हो तो उन्मनीभाव और लयसमाधि को प्राप्त करो। मोक्ष का सुख कैसा है ? यह प्रश्न पूछ कर व्यर्थ समय गवाकर लयसमाधि का माग ग्रहण करो, अर्थात् स्वय मोक्ष का सुख भोगा जा सकेगा, इसमे जरा भी शका नही है। वडे वडे मुनिवरो ने लयसमाधि का आश्रय लेकर मोक्ष के परमानन्द का अनुभव किया है। लयावस्था से मोक्ष का परमानन्द साक्षात् भोगा जायगा। और जिसमे अपने भव्यपन का विश्वास होगा, तथा थोडे भव मे मुक्ति की प्राप्ति होगी। लयावस्था से मोक्ष परमानन्द भोगते हुए मुक्ति के सुख की पूर्ण श्रद्धा हो यानी आत्मा के भव्यपन का निर्णय हो इसमे क्या आश्चर्य ? लयावस्था मे मुक्ति के सुख का यहा साक्षातकार होने से ससार और मुक्तावस्था समान मालूम होते है। इस वात का निश्चय इस दिशा मे आगे बढे मुनिवरो के हृदय मे होता है। सारी दुनिया का साध्यविंदु सुख है, क्योकि सम्पूर्ण दुनिया के मनुष्य सुख के लिए रात-दिन धामधूम करते है, परन्तु उनको जो सुख मिलता है वह क्षणिक होने से उन्हे शाति नही मिलती और ससार मे सुख प्राप्त करने के लिए प्रतिक्षण अधिक अधिक प्रयत्न करते है। उनका शरीर दुर्बल हो जाता है और शरीर मिट्टी बन जाता है, फिर भी दुनिया के मनुष्य सच्चे नित्य परमानद-भोगी नही वन सकते, परन्तु यदि वे श्रीमद् ने बताई ऐसी लयसमाधि की तरफ प्रवृत्ति करे तो श्रीमद के आत्मा की तरह मोक्ष का परमानन्द यहा भोग सकेगे। श्रीमद श्री हेमचद्रसूरि इस तरह अपने को हुए मोक्ष के परमानन्द के उद्गार बाहर निकाल कर अब सदैव लयावस्था मे होने वाले सुख का

उपदेश देते हुए भी निम्न प्रकार अपने मनमित्र को शिक्षा देते हैं।

**मधु न मधुरं नैता: शीतास्त्विषस्तु हिमद्युते-**
**रमृतममृतं नामैवास्या: फले तु मुधा सुधा।**
**तदलममुना संरंभेण प्रसीद सखे मन:**
**फलमविकलं त्वय्येवैतत् प्रसीदमुपेयुष: ॥५२॥ (योगशास्त्र)**

इस लयावस्था द्वारा होने वाले परमानंद के सामने मधु मधुर नहीं है, चंद्रमा की कांति शीतल कांति नहीं है, अमृत नाम मात्र के लिए अमृत है और सुधा तो व्यर्थ है, इसलिए हे मनमित्र ! इस दुनिया के प्रयास से मैं अब ऊब गया, मेरे पर तू प्रसन्न हो, क्योंकि लयावस्था द्वारा निर्दोष सहज सुख रूप फल प्राप्त करना वह तेरे प्रसन्न होने पर ही मिल सकता है। **मन से अनेक-प्रकार के दोष निकल जाना और मन का आत्माभिमुख होना, यही मन की प्रसन्नता है।** आत्मा के गुणों में मन लीन हुए विना आत्मा का परमानंद प्रकट नहीं होता, इसलिए श्रीमद् ने मन को प्रसन्न करने के लिए उपरोक्त बात कही है। श्री हेमचंद्र महाराज कहते हैं कि श्री सद्गुरु की मन, वाणी और काया द्वारा उनकी छाया की तरह बनकर उपासना किए विना परमानंद की प्राप्ति नहीं होती। **जैन शास्त्रों में पंच महाव्रतधारी साधु ही गुरु समझे जाते है,** इससे यहां साधुओं को समझना। वर्तमान काल में इक्कीस हजार वर्ष पर्यंत साधुरूप गुरुओं का अस्तित्व रहेगा। साधु संसार से मुक्त होकर मोक्ष मार्ग की आराधना कर सकते हैं, इसलिए जैन शासन में वे गुरुपद के अधिकारी माने गये है। परमानंदप्रद गुरु महाराज की उपासना किये विना परमानंद प्राप्त नहीं

होना । जो गुरुगम बिना परमानद ढूढने जाते है वे भटककर पीछे आते हैं, और उसकी स्थिति भ्रष्ट हो जाती है, इसलिए ही हेमचद्र प्रभु ने गुरु की उपासना द्वारा परमानद मिलता है ऐसा शास्त्रीयानुभव बताया है ।

सत्येतस्मिन्नरतिरतिद गृह्यते वस्तुदूरा—
दप्यासन्नेप्यसति तु मनस्याप्यते नैव किञ्चित् ।
पुंसामित्यप्यवगतवतामुन्मनीभावहेतौ—
विच्छावाढ न भवति कथे सद्गुरूपासनायाम् ।।५३।। (यो शा )

सद्गुरु की उपासना करने से, अरति को देने वाली व्याघ्रादि वस्तुए और रति को देने वाली चदनादि वस्तुए मनुष्यो द्वारा, दूर से भी ग्रहण या स्वाधीन की जा सकती हैं, वे ही मनुष्य सद्गुरु की उपासना के अभाव मे नजदीक रही हुई वस्तुए, ग्रहण या स्वाधीन नही कर सकते । ऐसा जानते हुए भी उन्मनीभाव के हेतुभूत सद्गुरु की उपासना के सम्बध मे मनुष्यो की तीव्र इच्छा क्यो नही होती ? आचार्यश्री मनुष्यो को उन्मनीभाव के लिए खास तौर पर सद्गुरु की उपासना के लिए उपदेश देते है और यह जानने पर भी सद्गुरु की उपासना करने की इच्छा नही करते वे अज्ञान के दास बने हुए है ऐसा समझना । श्री हेमचद्र ने अपने गुरु की अच्छी तरह उपासना की थी । श्रीमद् यशोविजयजी उपाध्याय ने भी सर्व वस्तु की प्राप्ति के लिए गुरु उपासना पर मुख्य रूप से जोर दिया है । श्री धर्मदास गणि ने भी उपदेशमाला मे सद्गुरु की उपासना सम्बधी सुन्दर वर्णन किया है । योगशास्त्र के अन्त मे आचार्यश्री ने सद्गुरु की उपासना पर जोर देकर वास्तविक सेवा की है । "गुरु के बिना सम्यग्ज्ञान नही होता' । उन्मनीभाव की

प्राप्ति के लिए सद्गुरु की उपासना आवश्यक है। सद्गुरु की उपासना से शास्त्रों का ज्ञान होता है। अनेक प्रकार के अनुभव होते है। गुरुकुलवास से परंपरा से चली आई अनेक बातों के अनुभव की प्राप्ति होती है। पूर्वकाल मे सूरिमंत्र और वर्धमान विद्या आदि गुरु की कृपा से शिष्य प्राप्त करते थे, तव वे तेजस्वी होते थे। श्री हेमचंद्र अपने गुरु की कृपा से महासमर्थ हुए थे। गुरु की कृपा और आशीर्वाद से अप्राप्त वस्तु की प्राप्ति होती है इसमें जरा भी संदेह नहीं है। गुरु की कृपा से श्री यशोविजयजी उपाध्याय भी बड़े प्रभाविक हुए है। गुरु की कृपा से अनेक शिष्यों को उच्च पद की प्राप्ति हुई है। गुरु की सेवा-भक्ति और वैयावच्च से जो कुछ प्राप्त होता है वह हमेशा के लिए कायम रहता है। उन्मनीभाव की प्राप्ति तो कभी भी गुरु की कृपा और आशीर्वाद के नहीं होती। गुरु के नाभि के उछाले से दी गई आशीष से उन्मनीभाव के प्रकाश को प्राप्त करने के लिए शिष्य भाग्यशाली होना है। उन्मनीभाव वा लयसमाधि यह एक ही है; यह पुस्तके पढ़ने मात्र से प्राप्त नहीं हो सकती। नागार्जुन जैसे को भी गुरुगम बिना आकाश मे उड़ने की शक्ति प्राप्त नहीं हुई। जब गुरु की कृपा प्राप्त की फिर उन्हें आकाशगमन की सिद्धि मिली। चाहे जैसा ज्ञानी हो तब भी उसे उन्मनीभाव की प्राप्ति के लिए—छोटे बालक की तरह गुरु की उपासना में तत्पर होना चाहिए। अध्यात्मज्ञान मे गहरे उतरे श्रीमद् हेमचंद्र प्रभु की हितशिक्षा को भूलना ठीक नहीं। अध्यात्मज्ञान और योगज्ञान के लिए उनका जितना उपकार माना जाय उतना कम है। अध्यात्म का साध्य बिंदु सहजानन्दानुभव है; उसका मार्ग वास्तव में श्री हेमचंद्र प्रभु ने बताया है। इस विषय पर श्री यशोविजयजी उपाध्याय ने

भी अध्यात्मसार ग्रंथ की रचना कर अच्छा प्रकाश डाला है। उपाध्यायजी अध्यात्मशास्त्रों के आनद के बगीचे अपने पीछे जीवत छोड गये है, इस कारण वे भी शब्द देह रूप मे जीवित है। अध्यात्मसार मे मन को वश मे करने के लिए उन्होने वैराग्य ज्ञान आदि उपाय बताये है। अध्यात्मज्ञान की महत्ता सम्बधी निम्न प्रकार वे लिखते है।

पश्यन्नन्तर्गतान्भावान् पूर्णभावमुपागत
भुञ्जानोऽध्यात्मसाम्राज्यमवशिष्ट न पश्यति ॥५५॥ (अ सार)

अन्तगत भावो को देखते और पूर्ण भाव को प्राप्त हुए, अध्यात्म वैभव को भोगने वाला ज्ञानी दूसरो को नही देखता। शुद्ध निश्चयनय से आत्मा अपने ज्ञानादि गुणो का भोक्ता है और अशुद्ध निश्चयनय से कर्मकृत सुख दुख का भोक्ता है। निद्रावस्था मे जैसे अहकार रहित सुख का अनुभव होता है, वैसे शुद्ध विवेकदशा मे साक्षात् सुख का अनुभव होता है। बाह्य वस्तुओ के सम्बध बिना स्वय ही स्वय मे से उद्भासित सुख को स्वय की आत्मा अनुभव करती है। शुद्धाय से आत्मा स्वय शुद्धभाव का कर्त्ता बनता है। आत्मा अपने स्वरूप मे रमण करे और कषायो का रोध करे, वही अध्यात्म दृष्टि से सत्य तप गिना जाता है, ऐसा उपाध्यायजी निम्न प्रकार कहते है।

यत्र रोध कषायाणा ब्रह्मध्यान जिनस्य च।
ज्ञातव्य तत्तप शुद्धमवशिष्ट तु लङ्घनम् ॥५६॥ (अ सार)

जहा कषाय का रोध हो और परमात्मा का ध्यान हो, वही शुद्ध तप समझना, बाकी तो लघन जानना। इस तरह यह्वर शुद्ध तप करने के लिए उपाध्यायजी, जीवो को माग

वताते हैं। अध्यात्मज्ञान से जो तप किया जाता है उससे आत्मशुद्धि निम्न प्रकार वताते हैं।

**अज्ञानी तपसा जन्म-कोटिभिः कर्मयन्नयत्।**
**अन्तं ज्ञानतपोयुक्तस्तत्क्षणेनैव संहरेत् ॥१६१॥**

**ज्ञानयोगस्तपःशुद्धमित्याहुर्मुनिपुङ्गवा।**
**तस्मान्निकाचितस्यापि कर्मणो युज्यते क्षयः ॥१६२॥**

(अध्यात्मसार)

अज्ञानी, करोड़ों जन्म द्वारा-तप से जो कर्म क्षय करता है, उस कर्म को ज्ञान-तपयुक्त ज्ञानी एक क्षण में दूर करता है, इसलिए ज्ञानयोग तप शुद्ध है; क्योंकि **ज्ञानयोग तप से निकाचित कर्मों का क्षय होता है।** अध्यात्मज्ञान पूर्वक तप करने की महत्ता जो वताई गई है वह मनन करने योग्य है। अध्यात्मज्ञान विना अज्ञानियों के कर्म चित्त की शुद्धि करने में समर्थ नहीं होते, वह निम्न प्रकार वताते हैं।

**अज्ञानिनां तु यत्कर्म न ततश्चित्तशोधनम्।**
**योगादेस्तथाभावाद् म्लेच्छादिकृतकर्मवत् ॥२८॥**

(अध्यात्मसार)

अज्ञानियों के जो कर्म हैं उनसे चित्त की शुद्धि नहीं होती, क्योंकि म्लेच्छादियों के किए कर्म की तरह, ज्ञान योगादि का सद्भाव उनमें नहीं होता है। ज्ञानगर्भित वैराग्य से अध्यात्म-ज्ञान की स्थिरता होनी है। अध्यात्मज्ञानी क्रियानुष्ठानों द्वारा कर्मों का नाश करते है। दुःखगर्भित और मोहगर्भित वैराग्य से अनंतगुणा उत्तम ऐसा ज्ञानगर्भित वैराग्य प्राप्त करना चाहिए। ज्ञानगर्भित वैराग्य से अध्यात्मज्ञान प्राप्त किया जा सकता है। ज्ञानगर्भित वैरागी को कदाग्रह नही होता।

कदाग्रह के नाश से ज्ञानगर्भित वैराग्य मालूम होता है, उस सम्बध मे श्री यशोविजयजी उपाध्याय निम्न प्रकार वतलाते है।

उत्सर्गे चापवादेऽपि व्यवहारेऽथ निश्चये।
ज्ञाने कर्मणि वाऽय चेन्न तदा ज्ञानगर्भता ॥३५॥
स्वागमेऽन्यागमार्थाना शतस्येव परार्द्धके।
तावताप्यबुधत्व चेन्न तदाज्ञानगर्भता ॥३६॥
नयेषु सार्थसत्येषु मोघेषु परचालने।
मध्यस्थ्य यदि नायात न तदाज्ञानगर्भता ॥३७॥
आज्ञयागमिकार्थाना यौक्तिकाना च युक्तित।
न स्थाने योजकत्व चेन्न तदाज्ञानगर्भता ॥३८॥
गीतार्थस्यैव वैराग्य ज्ञानगर्भं तत स्थित।
उपचारादगीतस्याप्यमीष्ट तस्य निष्ठया ॥३९॥

(अध्यात्मसार)

उत्सर्ग मार्ग मे, अपवाद मार्ग मे, व्यवहार माग मे, निश्चय मार्ग मे, ज्ञान नय मे और क्रिया नय मे यदि कदाग्रह हो तो समझना कि उसे ज्ञानगर्भित वैराग्य नही है। स्वागमो मे अन्यागमो के अर्थो को जानना—जैसे परार्ध की सख्या मे अन्य सख्या का समावेश होता है तद्वत् ऐसा समझना। स्वागमो का ज्ञान प्राप्त करके भी अबुधपन रहा तो समझना कि ज्ञानगर्भित वैराग्य प्राप्त नही हुआ है। अपने अपने स्वार्थ मे सब नय सत्य है। सार्थ सत्य ऐसे नयो मे पर नयो की अपेक्षा से तो निष्फल ही है, जानते हुए भी यदि मध्यस्थ्य नही आया तो समझना कि ज्ञानगर्भित वैराग्य प्राप्त नही हुआ है। आगमिक अर्थ आज्ञा द्वारा और युक्ति द्वारा सिद्ध हो उनका युक्ति से स्थान मे सम्बध लगाना न आया तो समझना कि ज्ञानगर्भित वैराग्य प्राप्त नहीं हुआ है। गीतार्थ को ही ज्ञानगर्भित वैराग्य होता

है। परन्तु अज्ञानी को ज्ञानगर्भित वैराग्य नहीं होता है, फि
भी अगीतार्थ को गीतार्थ की निश्रा से ज्ञानगर्भित वैराग्य क
जाता है। गीतार्थ को ज्ञानगर्भित वैराग्य प्राप्त होता है; औ
उसमें अध्यात्मज्ञान स्थिर रहता है। अध्यात्म के बल
सम्यक्त्ववंत तो संसार के सम्पूर्ण बाह्य भावों से अलग रह
है; इसके लिए एक कहावत प्रचलित है कि—

**समकितवन्ता जीवडा, करे कुटुम्ब प्रतिपाल।**
**पण अंतरथी न्यारा रहे जेम धाव खेलावे बाल ।।१।।**

सम्यक्त्ववंत जीव गृहस्थावस्था में रहकर कुटुम्ब क
पालन करता है, परन्तु अंतर से अलग रहता है। जैसे धा
माता दूसरे के बालक को दूध पिलाती है - खिलाती है; पर
उसे अपना नही मानती। वैसे सम्यक्त्ववंत गृहस्थ भी अंत
से अलग रहकर सांसारिक कार्य करता है। अंतर से अल
रहकर सांसारिक कार्य करना यह अध्यात्मज्ञान की प्राप्ति
बिना सम्भव नही हो सकता। अध्यात्मज्ञान की प्राप्ति के बि
अतर से त्यागदशा नही आ सकती और अंतर से त्यागद
प्राप्त हुए बिना बाह्य की त्यागदशा भी सार्थक नहीं हो सकती
अध्यात्मसार में नीचे के श्लोक में जिस दशा का वर्णन है, व
अध्यात्मज्ञान बिना नही हो सकता।

**सेवतेऽसेवमानोऽपि सेवमानो न सेवते।**
**कोऽपि पारजनो न स्याद्यच्छन् परजनानपि ।।२५।।**
**अतएव महापुण्यविपाकोपहितश्रिया।**
**गर्भादारभ्य वैराग्यं नोत्तमानां विहन्यते ।।२६।।**
**दारुयन्त्रस्य पाञ्चाली-नृत्यतुल्याः प्रवृत्तयः।**
**योगिनो नैव बाधायै ज्ञानिनो लोकवर्तिनः ।।२७।।**

(अध्यात्मसार)

कोई, विषयो को बाह्य से सेवन नही करता वरन् अतर से सेवन करता है, और कोई अध्यात्मपरिणतिवाला जीव बाह्य से भोगो का सेवन करते हुए भी अतर से सेवन नही करता। परव्यक्ति को (जड को) देते हुए भी कोई आत्मा पर का दास नही हो सकता, वैसे गृहस्थावस्था मे रहे तीर्थंकरादि जीव, भोगावली कर्मों के उदय से शरीर को आहारादि परवस्तु का दान देते हैं जिससे वे पर जड वस्तु के दास नही हो सकते, तीर्थंकर गृहस्थावास मे गर्भ से लेकर तीर्थंकर पदवी आदि को भोगते हैं फिर भी वे अतर से अलग रह सकते है। लकडी के यत्र की पुतलियो की तरह लोक मे रहने वाले, ज्ञानयोगियो की प्रवृत्तिया होती है। वे योगी को बधन के लिए नही होती। योगी प्रारब्ध कर्मो की प्रवृत्तियो मे आसक्तभाव धारण नही करता। वह अपने मन मे मैं करता हू, मैं भोगता हू, ऐसा अहकार भाव नही रखता। इसलिए वह बाह्य जगत् के साथ ममत्व के परिणामरूप बधन से नही बधता और ममत्व की कल्पना बिना वह अपनी आत्मा को बधन मे नही डालता। अपनी आत्मा किस दशा मे कार्य करती है उसकी अध्यात्मज्ञानी को स्पष्ट जानकारी रहती है, जिससे वह अपनी उच्चदशा का मार्ग अपने हाथ मे खुला रखता है और उसमे स्वय प्रवृत्ति करता रहता है। गृहस्थाश्रम मे रहे और चक्रवर्ति पदवी को भोगते ऐसे तीर्थंकरो की वैराग्यदशा देखते, वे बाह्य के बनिस्बत अतर से बहुत अलग मालूम पडते हैं। उनकी ऐसी दशा का असली कारण वास्तव मे अध्यात्मज्ञान है। "जीव का शिव" बना देना यह अध्यात्मज्ञान की शक्ति है। अध्यात्मज्ञान से मनुष्य अपनी आत्मा को दिव्यकार मे बदल देता है।

इस जगत् मे अध्यात्मज्ञान की परिणति बिना शाति का

मार्ग ढूंढ़ने में आवे तो कभी, असली शांति का मार्ग प्राप्त नहीं हो सकता। अपनी आत्मा को पहिचानो, आत्मा की ओर लक्ष रखो, अपनी आत्मा क्या कहती है वह सुनो अपनी आत्मा कैसी है उस बारे में बहुत गहरे उतर कर विचार करो गुरुगम लेकर अपनी आत्मा की वास्तविक शांति का रस चखो, पश्चात् तुम अध्यात्मज्ञान की बारंबार स्तुति करोगे। मोह के जोर से और अज्ञान से जो जानते हो उसमें भूल करते हो और अंधकार में प्रवेश करते हो, परन्तु मोह की प्रवृत्तियों को हटाकर जरा अध्यात्म के प्रकाश में आओ; इससे सत्य का अपने आप निर्णय कर सकोगे। मनुष्य सुख के स्वरूप को समझे विना प्रवृत्ति मार्ग के राही बनकर ऐंजिन की तरह रात-दिन-मन, वाणी और काया को संतप्त कर दुःख खड़ा करता हैं। जिसे सुख मिलता है. जिसमें सुख प्रकट होता है. जिसके द्वारा सुख प्रकट हाता है, उसका पूरी तरह विचार नहीं करना और गाडरिया प्रवाह की तरह बाह्य पदार्थो की प्राप्ति मे गद्धावैतरू कर कर सुख प्राप्त करना है, और सुख मिलता नहीं फिर भी उसीमें सुख के लिए दौड़ता है; ऐसा करने से असली शांति, वास्तविक आनंद, कहां से मिले ? चारों खण्ड के मनुष्यों की तरफ दृष्टि डालो; धनवान और गरीब पर दृष्टि डालो; हमेशा कौन वास्तविक रूप में सुखी है इसका विचार करो। "जैसा पिंडे वैसा ब्रह्मांडे" जैसे तुमको बाह्य से क्षणिक सुख मिलता है वैसा सारी दुनिया के जीवो को बाह्य पदार्थों से क्षणिक सुख मिलता है, ऐसा निश्चय रूप से मानना। तुम्हारे महज सुख में विघ्न करने वाले मोह और अज्ञान है। मोह और अज्ञान जहां तक है वहाँ तक नित्य सुख प्राप्ति में वे विघ्न डाले विना रहेंगे नही, ऐसा निश्चित मानकर अज्ञान मोह आदि

दोषों से बचाने वाले अध्यात्मज्ञान का सग करो। अध्यात्मज्ञान की परिणति का बल प्रति दिन बढता जाता है और वह नित्य-सुख का विश्वास दिलाकर—आत्मा को अपने धर्म की दृढ प्रतीति कराकर अपना कर्तव्य पूरा करता है, जिससे आत्मा अपना परमात्मत्व प्रकट कर सकता है। अध्यात्मज्ञान और योगज्ञान से परमात्म दशा प्राप्त होती है।

अध्यात्मज्ञान से योगज्ञानमार्ग प्राप्त होता है। योगमार्ग मे दृढ-स्थिर रहने के लिए अध्यात्मज्ञान चाहिए। अध्यात्म-ज्ञान विना वाले हठयोगी मोह के मार्ग मे चढ जाते है, और उनके हृदय से वासना के सूक्ष्म बीज नष्ट नही होते। अध्यात्म-ज्ञान विना यम, नियम, तप, जप आदि हठयोग से आत्मबल वढेगा, परन्तु उनका दुरुपयोग हो जायगा। तामली तापस हठयोगी था। श्राप देनेवाले योगियो के चरित्र पढते है तो प्राय वे हठयोगी मालूम होते है। कामण, डुमण, मारण, मोहन, उच्चाटन और स्तम्भन आदि मत्र प्रयोग करने वाले अधिकाश मे प्राय विना अध्यात्मज्ञान वाले होते हैं। अध्यात्म-ज्ञान जो मोक्षमार्ग का राजमार्ग है और अध्यात्मज्ञान विना वाला अकेला हठयोग तो पहाड के पास की गहरी खोह के समान है। ( उस पर चढते समय पैर फिसल जाय तो खोह मे गिर जाता है )

असली जो योगमार्ग है उसका भेद, वास्तव मे अध्यात्म-ज्ञान से स्पष्ट होता है। अध्यात्मज्ञान के पश्चात् योगमार्ग का अवलवन करने की जरूरत है। योगमार्ग है वह वास्तव मे चारित्रमार्ग है। जैन शास्त्रो मे योगमार्ग के असख्य भेद वताये हैं। श्रावक और साधु के आचार ये योगमार्ग है। साधु धर्म की क्रियाए और श्रावक धर्म की क्रियाए ये योग के मार्ग हैं।

मन, वाणी और काया का वल विकसित कर उसके द्वारा मोक्ष की आराधना करना यह योग का मूल भाव है। मोक्ष की प्राप्ति के लिए योगवल की आवश्यकता स्वीकार की गई है। वज्रऋषभनाराच संघयण विना मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती; उसमें भी मुख्यतः योग की महिमा समझना। हठयोग, मंत्रयोग, भक्तियोग, और लययोग आदि योग के वहुत भेद हैं, उनका विशेप वर्णन अस्मदीय योगदीपक नामक ग्रंथ में पढ़ना। हठयोग के सम्बन्ध में श्रीमद् हेमचन्द्रसूरि, श्री जिनदत्तसूरि, आचार्यो ने वहुतसा विवेचन किया है। जैनों में हठयोग की प्रक्रिया भी पूर्व से चली आई है। उपधान की क्रियाएं और योगोद्वहन की क्रियाओं में तथा प्रतिष्ठा आदि की क्रियाओं में हठयोग की वहुत सी क्रियाएं अलग अलग रूप में दिखाई देती हैं। हठयोग की क्रियाओं को पूर्व के आचार्य सावते थे। सं० १७३७ की साल में विद्यमान और महासमर्थ विद्वान हेमलघुक्रिया, कल्पसूत्र सुवोधिका टीका और लोकप्रकाश आदि अनेक ग्रंथ के कर्त्ता श्री विनयविजयजी उपाध्याय भी हठयोग सम्वंधी गहरा ज्ञान रखते थे ऐसा निश्चित है, वे निम्न प्रकार हठयोग सम्वंधी पद का गान करते है।

## पद पच्चीसवां (राग आशावरी)

साधु भाई सो हे जैन का रागी,
जाकी सुरत मूल धुन लागी ॥ साधु ॥टेक॥

सो साधु अष्ट करमसु झगड़े, शून बांधे धर्मशाला;
सोऽहं शब्दका धागा सांधे, जपे अजपा माला ॥साधु॥१॥
गंगा यमुना मध्य सरसती, अधर बहे जल धारा;
करीय स्नान मगन हुइ बैठे, तोड्या कर्मदल भारा ॥साधु॥२॥

आप अभ्यतर ज्योति विराजे, वकनाल ग्रहे मूला,
पश्चिम दिसाकी खडकी खोलो, तो बाजे अनहद तूरा ।।साधु।।३।।
पचभूतका भरम मिटाया, छठा माहि समाया,
चिनयप्रभुसु ज्योति मिली जब, फिर ससार न आया ।।साधु।।४।।

## पद पहेलु (राग भैरव)

योगानन्द आदर कर सतो, अरुण द्युतिलय लावो रे ।।यो।।टेक।।
अन्तर षट्चक्र शोधन करके, वकनाल करभावो ।।यो।।१।।
चद्रसूरज मारग जुग तजकर, सुषमन परवाहु जानो,
कुम्भक रेचक पूरक भावे प्रत्याहार प्रमाणो ।।यो।।२।।
धारणा ध्यान समाधि सप्तम श्वास रोधकर तानो,
अनुपम अनहद धुनी अनुयोगे सोऽह सोऽह गानो ।।यो।।३।।
सोऽह सोऽह रटना रटता नवनिधि सयम भायो,
ज्ञानानन्द परमातम रोचि, देखत हरख लहायो ।।यो।।४।।

## पद चौथु (राग भैरव)

गगनमडल गत परम अरुण चिभायोरे ।।गगन।।टेक।।
चद कहु तो चद न निरखु, तरणि पण न जणायोरे,
तेल शिखा बिन दीप न निरखु, जगमग रुचि सुखदायोरे ।गगन १।
घन समीर पर मुख उपाधि, रहित रुचि दरसायोरे,
सब जग व्यापी पाचहि जाते, पण नही भाव रमायोरे ।गगन २।
पडित योगी सघले थाके, निज हठपखलपटायोरे,
आपहि निरखे आप ही जाने, सहज समाधि जगायोरे ।गगन ३।
तब घर-घर की भरम ना मेटी, सहज रूप परखायोरे,
निधि सयम ज्ञानानद योगी, ज्योति निरख हरखायोरे ।गगन ४।

श्रीमद् विनयविजयजी के पच्चीसवें पद से और ज्ञानानंद के पहले और चौथे पद से, जैन शास्त्रों में योग की प्रक्रियायें कितनी अधिक सरल हैं यह पाठक समझ सकेंगे। श्री विनयविजयोपाध्याय तो यहां तक कहते हैं कि, हे साधुओ ! **वही जैन धर्म का प्रेमी है जिसका ध्यान वास्तव में मूलद्वार पर लगा है।** आधारचक्र को मूलचक्र कहा गया है। मूलद्वार की ओर ध्यान रखने से चित्त की मलिनता दूर होती है। ऐसा साधु, योग की दशा से आत्मा को परमात्मा प्रकट करने के लिए, अष्टकर्म और उसकी एक सौ अट्ठावन प्रवृत्तियों के साथ युद्ध करता है और शून्य धर्मशाला बांधता है। शून्य धर्मशाला का भाव यह है कि, जिस दशा में रागद्वेष के विकल्प-संकल्प का अभाव हो; अर्थात् रागद्वेष के विकल्प संकल्प से शून्य ऐसे चित्त को शून्य धर्मशाला की उपमा, योग की शैली में दी जाती है। निर्विकल्पदशा को ही शून्य धर्मशाला समझना। शून्य धर्मशाला बांधने का उपदेश देकर यह बताया गया है कि-योगी रागद्वेष से शून्य चित्त द्वारा योग के मार्ग में आगे बढ़ सकता है और वह संसार के मोहक पदार्थों में लिप्त नहीं होता। मन से रागद्वेष दूर कर सच्चा साधुयोगी, सोऽहं शब्द का डोरा बांधता है। योगी की ऐसी धागा बांधने की रीति होती है। सः यानी असंख्यात प्रदेश में सत्ता से रहा हुआ परमात्मपन ही मैं हूं; उसके बिना बाकी के सांसारिक पर्यायोरूप में कभी अस्ति भाव से नहीं हूं ! सः यानी परमात्मा ही, अहं यानी मैं हूं—मैं स्वयं परमात्मा हूं। मेरे में सत्ता से परमात्मपन रहा हुआ है और वह व्यक्त हो सके वैसा है, इसलिए सोऽहं (परमात्मा) हूं। सोऽहं अर्थात् मैं; वह सत्ता से रहे परमात्मभाव से अभिन्न हूं, ऐसा कहने से बाकी का शरीर, धन आदि सब मैं नहीं, ऐसा स्पष्ट अर्थ

प्रतीत होता है। सोऽहं शब्द का इस प्रकार अर्थ समझकर द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा से आत्मा का ध्यान करना। द्रव्य से आत्मा असख्य प्रदेशरूप नित्य है और ज्ञानादि पर्याय की अपेक्षा आत्मा अनित्य है। द्रव्य की अपेक्षा से नित्य और पर्याय की अपेक्षा से अनित्य ऐमा स यानी वह आत्मा ही अह यानी मैं हू उसके बिना अन्य मैं नही हू। द्रव्य की अपेक्षा से ध्रुवरूप और पर्याय नय की अपेक्षा से उत्पाद और व्ययरूप ऐसा आत्मारूप मैं हू। इस सोऽहं शब्द का अर्थ स्व द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से सत् और परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल और परभाव की अपेक्षा से असत् ऐमा आत्मा वह मैं हू। ऐसा सोह शब्द का अर्थ है। द्रव्य की अपेक्षा से व्याप्त और ज्ञानादि पर्याय की अपेक्षा से व्यापक यानी विभु ऐमा आत्मारूप मैं परमात्मा हू, ऐसा सोह शब्द का अर्थ है। द्रव्य की अपेक्षा से गुण और गुण से अभिन्न तथा पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा से कथचित् भिन्न ऐसा ज्ञान, दर्शन, चारित्र और वीर्यमय मैं आत्मा हू, ऐसा सोह शब्द का अर्थ है। केवलज्ञान, केवलदर्शन तथा क्षायिक चारित्र आदि जिसके गुण हैं—ऐसा परमात्मा वह मैं हू, ऐसा सोह शब्द का अर्थ है। उपर्युक्त सोह शब्दवाच्य मेरा आत्मा ही मैं हूँ, इसके बिना बाकी के जडधर्मों मे मेरापन नही है ऐसा दृढ निश्चय कर साधुयोगी सोह शब्द का टोरा साधता है, और उसका अजपाजाप जपना है। जो जाप वाणी से नही जपना पडे और स्वाभाविक रीति मे श्वासोश्वास से सोह तरीके उठना है, वह जप्या बिना का जाप होता है। इसलिए उसे अजपाजाप कहा है। अजपाजाप की विधि गुरुगम से जानना। फोनोग्राफ की तरह सुरता को वहा ठहराये बिना अजपाजाप होना है, वह

कोई आत्मा की स्थिरता के लिए नही होता। अजपाजाप के साथ सुरता का सम्बंध रखा जाय तो तीन चार माह में योगी, मन की दशा को बदल डालता है और दिव्य प्रदेश में अपने मन को ले जाता है, तथा अनेक विकल्प संकल्पों को रोकने में समर्थ होता है। अजपाजाप से साधुयोगी शांति प्राप्त करता है और मन को अपने वश में रखने में समर्थ होता है, तथा संकल्प की सिद्धि सन्मुख गमन करता है। साधुयोगी अजपा-जाप की इस तरह जपमाला गिने और दूसरा क्या करे वह बताते है। बांई नासिका को गंगा कहते है और दाहिनी नासिका को यमुना कहते है। इड़ा और पिंगला ये दो नासिकाएं साथ चलती हैं उसे सुषुम्णा कहते हैं और योग की परिभाषा में उसे सरस्वती कहते है। इड़ा, पिंगला और सुषुम्णा के ऊपर जलधारा बहती है। कोई उसे अमृतधारा कहते हैं। खेचरी मुद्रा करने वाला अमृत बिंदुओं को ग्रहण करता है। बांई और दाहिनी नासिका का वायु तथा सुषुम्णा का रोध होने पर साधुयोगी ब्रह्मरन्ध्र मे प्रवेश करता है, अर्थात् वह परमात्मज्ञान मे प्रवेश करता है। और वहां समतारूप अमृत-धारा में स्नान कर मग्न होता है। वास्तव में ब्रह्मरन्ध्र में स्थिरता होने पर आनन्दामृतधारा का अनुभव होता है। आत्मबंधुओ ! आत्मा के शुद्ध गुणों में से एक गुण में लीन हो जाओ ! अर्थात् अपनी आत्मा के असंख्य प्रदेश वास्तव में ब्रह्मरन्ध्र में है, वही आत्मा मैं हूं, ऐसे उपयोग में घंटों तक स्थिर हो लीन हो जाओ ! यानी ""**"अधर बहे जलधारा"**
इसका अनुभव तुम स्वय कर सकोगे। इड़ा, पिंगला और सुषुम्णा नाड़ी से प्राणवायु का रोध होता है और ब्रह्मरन्ध्र में समाधि लगती है तब, अमृतधारा का अनुभव होता है।

आत्मा के अतर मे ज्योति होती है। वकनाल से ब्रह्मरन्ध्र मे गमन करने का मार्ग साफ हो जाता है। ब्रह्मरन्ध्र मे स्थिरता करने के लिए वकनाल के मूल आधारचक्र से चढा जाता है। आधारचक्र से वरोड की हड्डियो के मध्यभाग वा पश्चिम दिशा की खिडकी वा मेरुदण्ड के मध्यभाग मे होकर प्राणवायु ऊपर ब्रह्मरन्ध्र मे गमन करती है। मेरुदण्ड के आद्य मे आधारचक्र है वहा से आगे के पाच चक्रो का मार्ग खुला हो जाता है। आधारचक्र के पास और स्वाधिष्टानचक्र के पास कु डली है। कु डली का उत्थान होने पर मेरुदण्ड मे प्राणवायु का प्रवेश होता है और मेरुदण्ड मे प्राणवायु का प्रवेश होना है तव अपने को कुछ खवर पडती है और अनहद ध्वनि सुनाई देती है। केवल कु भक प्राणायाम से और केवल कु भक भाव प्राणायाम से षट्चक्र भेदा जाता है और ब्रह्मदण्ड वा मेरुदण्ड पर्वत मे प्राणवायु का प्रवेश होता है। केवल कु भक या प्राणायाम से और केवल कु भकभाव प्राणायाम से मायारूप कु डली अपना स्थान छोड देती है और ब्रह्ममार्ग मे, आगे गमन करने मे रोध पैदा नही करती। केवल कु भकभाव प्राणायाम से आत्मा का अमृतरूप मायारूप कु डली भक्षण नही करती। फिर आत्मा का भावामृत का आत्मा ही भोक्ता बनता है और इससे स्वय परम प्रसन्न होता है। आत्मा की परम प्रसन्नता की असर, वाणी-मुख और आख द्वारा बाहर भी दिखाई देती है। श्रीमद् विनयविजयोपाध्याय ने इस दशा का वास्तव मे अनुभव-अमुक अश मे लिया हो ऐसा समझा जाता है। पश्चिम दिशा मे मेरुदण्ड द्वारा प्राणवायु का ब्रह्मरन्ध्र मे सचार होते ही, हठ समाधि की प्राप्ति होती है। हठयोग शास्त्रो की अतिम दशा का साध्यबिंदु हठसमाधि है। क्षयोपशमभाव की

हठसमाधि अमुक अपेक्षा से अंतिमदशा का साध्यबिंदु स्थिरता-लीनता होने पर कही जाती है। क्षयोपशमभाव सदाकाल एकसा नहीं रहता। क्षयोपशमभाव की समाधि के लिए भी ऐसा ही समझना। हठसमाधि के साथ क्षयोपशमभाव की समाधि का सम्बंध रहता है, क्योंकि कारण के विना कार्य नहीं होता, **द्रव्य के बिना भाव नहीं होता**। प्राणवायु की स्थिरता के साथ क्षयोपशमभाव की समाधि का भी ब्रह्मरन्ध्र में आविर्भाव होता है। ब्रह्मरन्ध्र में सुरता से स्थिरता करने से थोड़े दिनों में समाधि की झांकी होती है। मन की जब रागद्वेष के विकल्प संकल्प रहित सच्ची लय होती है वहां समाधिभाव प्रकट होता है। क्षयोपशमभाव की समाधि का आधार वास्तव में कारण सामग्री पर है। **शरीर स्वास्थ्य, मनः स्वास्थ्य, योग्य आहार, योग्य विहार, योग्य स्थल आदि कारणसामग्री से समाधि की प्राप्ति होती है।** समाधिकाल की उत्थान दशा में जगत् के साथ सम्बंध रहता है और समाधिकाल में तो ध्येय बिना अन्य वस्तुओं के साथ उपयोग भाव से सम्बंध प्रायः नहीं रहता; हठयोग के साथ राजयोग की समाधि का क्षयोपशमभाव में सम्बंध होता है ऐसा हमको आभास होता है। समाधिकाल में पंचभूत से अपना आत्मा छुटा होता है ऐसा भिन्न बोध होता है। ऐसे भेदज्ञान से आत्मा की श्रद्धा प्रकट होती है और आत्मा की श्रद्धा प्रकट होने से आत्मा के गुण प्राप्त करने की सच्ची लगन पैदा होती है और पश्चात् यह चोलमजीठ का लगा रंग कभी नही हटता। ऐसी दशा में रहनेवाला साधु अपने गुणों की सुरता में लय लगाता है और शरीर मे रहते हुए, शरीर-वाणी और मन में परिणमता, आत्मा में अपने शुद्ध धर्म से परिणाम प्राप्त करता है। ऐसी परमानन्ददशा में

विचरनेवाले-साधु योगियो से जो देश पवित्र होता है, वह भूमि भी तीर्थरूप गिनी जाती है। आत्मा की समाधि प्राप्त करने से परमात्मपद की प्राप्ति होती है और उससे इस ससार मे पुन नही आना पडता। जहाँ जहाँ मन की स्थिरता है वहा वहा समाधि है। ब्रह्मरन्ध्र मे समाधि होती है और उससे मोह की वासनाओ से आत्मा मुक्त होकर अन्त मे मोक्ष मे जाती है।

ज्ञानानन्दयोगी, योगसमाधि मे बहुत गहरे उतर कर गभीरता से समाधि का साक्षात स्वरूप बताते हुए गाते है। योगी का योग मे चित्त लगाना, योगी को त्रिकुटी मे ध्यान करना, उसे इडा, पिंगला और सरस्वती नाडी का ज्ञान करना, रेचक, पूरक और कुम्भकरूप प्राणायाम का सेवन करना, प्रत्याहार, धारणा ध्यान और समाधि के अगो का शास्त्रो के आधार पर गुरुगमपूर्वक ज्ञान करना और सोह शब्द का अर्थ के साथ सुरता लगाकर समाधि प्राप्त करना यह समाधि, ऐसा ज्ञानानन्द अपने अनुभव मे कहते हैं। गगन मडल मे रहे ब्रह्म स्थान मे सूर्य की काति के समान प्रकाश दिखाई देता है। इस प्रकाश को, चद्र कहे तो चद्र नही, परन्तु वह चद्र के प्रकाश से भी अलग तरह का है, तथा सूर्य के प्रकाश से भी वह अलग तरह का है। उसे दीपक कहे तो वह दीपक नही, क्योकि तेल और शिखा सहित दीपक होता है और ब्रह्मरन्ध्र मे होता प्रकाश तो उससे अलग प्रकार का है। वहा तो जगमग-जगमग जनहद ज्योति चमक रही है। बादल और वायु बिना शून्य मडल मे (गगन मडल मे) ज्योति झलक रही है और वह दीखती है, इस प्रकार ज्ञानानन्द योगी पुकार कर ऐसा बताते है कि, पाच तत्व सारे जगत् मे व्याप्त है, उनसे भिन्न

आत्मतत्त्व की ज्योति झलक रही है। पंडित और हठवादी उनके सामने थक जाते है, वे अपने पक्ष में लिपट गये हैं। वाह्य के पंडितों का अक्षरातीत, तर्कातीत ऐसी आत्मज्योति के सामने कुछ नहीं चल सकता। अर्थात् वे आत्मा की ज्योति को प्राप्त करने के लिए शब्द वा तर्क शास्त्रों से समर्थ नहीं होते। गगन मंडल में आत्मा की निर्मल ज्योति को आत्मा स्वयं ही देखता है और स्वयं जानता है इससे वह दूसरों को (इस दशा में नही आने वाले) समझा नही सकता, तथा उन्हें प्रतीति भी नहीं होती। जिसे समाधि में आत्मज्योति का दर्शन होता है वही आत्मा का साक्षात्कार कर सकता है और उससे होने वाला अनंतगुणा सहजानन्द भोग सकता है। आत्मा की समाधि में आत्मा की ज्योति का दर्शन होने पर घर-घर की आशा-भ्रमणा दूर हो जाती है और सिर्फ अपनी आत्मा में दृढ विश्वास रहता है। वाहर सर्व वासनाओं के बंधन अपने आप छूट जाते है। हिमालय के वर्फ के ढेर को अग्नि से पिघलाया नही जा सकता, परन्तु वैशाख माह में सूर्य की अत्यन्त गर्मी से वह जल्दी पिघल जाता है, उसी तरह आत्मा के असंख्य प्रदेशों से सम्बन्धित मोह की वासनाओं, को व्याकरण, न्याय वा अन्य धर्मशास्त्रों के अभ्यास और स्वाध्यायमात्र से नहीं हटाया जा सकता, परन्तु समाधि द्वारा—आत्मा की ज्योति के दर्शन से और आत्म समाधि में वारंवार लीन रहने से, मोह, अज्ञान आदि कर्म बंधनों को शीघ्र क्षय किया जा सकता है और अपनी आत्मा की मुक्त दशा का आनन्द—वास्तव में देह में होते हुए भी मुक्त की तरह भोगा जा सकता है। ज्ञानानन्द योगी कहते है कि, समाधि में आत्म ज्योति का दर्शन करके मैं तो हर्षित हुआ हूं।

इस तरह बहुत से जैन योगियो ने अध्यात्मज्ञान से योग मार्ग प्राप्त कर आत्मज्योति के दर्शन किये हैं और आत्मा के सहजानन्द के भोक्ता हुए ह। अध्यात्मज्ञान से योगमार्ग में प्रवेश करने वाले कभी मोह के सम्बन्धो मे नहीं फँसते, और प्राप्त हुई भूमिका स्थिर कर आगे बढने मे समर्थ होते है। योगमार्ग से भ्रष्ट हुआ मनुष्य, पुन अन्य भव मे योगमार्ग को प्राप्त करता है, क्योंकि उसके हृदय मे पडे योग के सस्कार फिर उसे योग मार्ग पर ले आते हैं। इस सम्बन्ध मे एक कहावत है कि—

दोहा

भक्तबीज पलटे नहि, जावे जुग अनन्त।
उचनीच घर अवतरे, अन्त सन्त को सन्त ॥ १ ॥

भगवद्गीता के योग अध्याय मे कहा है कि, योगभ्रष्ट स्वर्ग मे जाता है और वहा से ऐसे पवित्र ज्ञानी, लक्ष्मीवन्त गृहस्थो के घर उत्पन्न होते है और अन्त मे पुनः योगमार्ग को प्राप्त कर—गुरु और सामग्री प्राप्त कर सब बधनो से मुक्त होते है। आर्यावर्त मे पूर्व मे योगमार्ग का हरएक जाति, वर्ण अच्छी तरह अवलबन करती थी। वर्तमान मे योगमार्ग के अवलबन के विना आर्यावर्त की हुई अधोगति का अनुभव होता है। अध्यात्मज्ञान प्राप्त कर योग मार्ग मे आगे बढा जा सकता है।

अध्यात्मज्ञान से योगपर्वत की ब्रह्मगुफा मे सहज ही प्रवेश होना है, इसलिए योगियो को अध्यात्मज्ञान की प्राप्ति पूर्वक योगमार्ग मे प्रवेश करना ऐसा हम सूचित करते हैं। चाहे जैसे रागद्वेष के प्रसगो मे अध्यात्मज्ञानी योगी अपने विचारो मे अडग और शुद्धाध्यवसा[illegible] [illegible]ना है।

जैसे-जैसे शुद्धाध्यवसाय की वृद्धि होती है, वैसे-वैसे अशुभ कर्म की निर्जरा होती है और शुभकर्म का वंध होता है। अध्यात्म-ज्ञान से, मैं आत्मा हूं ऐसा अनुभव होते ही चारित्र योगमार्ग में प्रवेश होता है। चारित्रयोग की उपासना करते अध्यात्म-ज्ञान की परिपक्वता होती है। महामुनि बताते हैं कि, "बाह्य और अभ्यंतर चारित्र प्राप्त होने पर शुद्धात्मज्ञान का रस प्रकट होता है। सदाचार के पालन से अध्यात्मज्ञान का शुद्ध भाव प्रकट होता है।"

**आगमों के श्रवण, वाचन और मनन से सत्याध्यात्मज्ञान प्रकट होता है। पंच महाव्रतधारी मुनियों के हृदय में वास्तव में ऐसा उत्तम अध्यात्मृतरस होता है,** और इससे वे जगत् के जीवों के उद्धार के लिए समर्थ बनते हैं, तथा परमात्मपद पाने के लिए समर्थ होते है। गृहस्थ तो मुनिराजों की सेवा से अपने अधिकार के अनुसार-अमुकांश मे अध्यात्मज्ञान प्राप्त कर सकते है। व्यवहारनय और निश्चयनय को जो जानते हैं वे अध्यात्म-ज्ञान की वास्तविक दशा प्राप्त कर सकते है। अध्यात्मज्ञान से आत्मा की उज्ज्वलता बढ़ती है। दूसरे दर्शन वाले, यानी वेदान्तज्ञानी आदि भी अध्यात्मज्ञान की महत्ता बताते है।

आत्मानं रथिनं विद्धि-शरीरं रथमेव च।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि-मनः प्रग्रहमेव च ॥कठो०॥
इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयांस्तेषु गोचरान्।
आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्युयाहुर्मनीषिणः॥
यस्त्वविज्ञानवान् भवेत्युक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः॥
यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा॥
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥कठो०॥

भावार्थ—शरीर रथ है, और उसमे बैठने वाला रथी है। बुद्धि को सारथि समझो और मन को लगाम समझो। इन्द्रिय अश्व है और बाह्य पौद्गलिक विषय प्रदेश हैं। बुद्धिमान, इन्द्रिय और मनयुक्त आत्मा को भोक्ता कहते है। जैसे दुष्ट घोडे सारथि के आधीन नही होते, वैसे जो मनुष्य ज्ञानी नही है तथा एकाग्र चित्तवृत्ति वाला नही है, वह इन्द्रियो को वश मे नही कर सकता। जैसे उत्तम अश्व अपने सारथि के आधीन रहते हैं उसी तरह जो ज्ञानी हैं और ध्येय मे मन लगाते है उनके आधीन इन्द्रियाँ रहती हैं।

अशब्दमस्पर्शरूपमव्ययम् तथाऽरस नित्यमगन्धवच्च यत्।
अनाद्यनन्त महत पर ध्रुव,
निचाय्य तन्मृत्युमुखात् प्रमुच्यते ॥कठो०॥
तदेजति तन्नैजति तद्दूरे च तदन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तत्सर्वस्यास्य बाह्यत ॥ईशा०॥
यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मान ततो न विजुगुप्सते॥ ( वेदान्त शास्त्र )

शब्द, स्पर्श रूप, रस, गन्ध और विनाशरहित-नित्य अनादि अनत अहकार से पर, ध्रुव ऐसे आत्मा का अनुभव करने वाला मनुष्य, मृत्यु के मुख से छूटता है। आत्मा चल है और वही आत्मा अचल है। अज्ञानियो से दूर है और ज्ञानियो के पास है। वह सब देहो के अन्तर मे रहती है और बाहर है। पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा से आत्मा एक शरीर छोडकर अन्य शरीर धारण करती है इसलिए उस अपेक्षा से चल कहलाती है, व्यवहार नय की अपेक्षा से कार्मण शरीर के साथ आत्मा भी एक भव से अन्य भव मे जाती है इसलिए चल कहलाती है। पर्यायार्थिक नय की

अपेक्षा ग्रहण नहीं की जावे और सिर्फ द्रव्यार्थिक नय की अपेक्षा ग्रहण करी जावे तो आत्मा अचल है। हरएक वस्तु मूल द्रव्य रूप में अचल है और पर्याय की अपेक्षा चल है। "आत्मा द्रव्यरूप से अचल नहीं मानी जावे तो वह ध्रुव नहीं ठहरती, और ध्रुव के विना आत्मा सत् नहीं ठहर सकती" इस तरह उपनिषद् का अनेकांत दृष्टि से अर्थ ग्रहण किया जाय तो आत्मा में चलत्व और अचलत्व सिद्ध होता है। एकान्तवाद से वेदांती भी इसका अर्थ सम्यग्दृष्टि विना बराबर नही कर सकते। सम्यग्दृष्टि से अनेकान्तार्थ ग्रहण करने वाली वस्तु को सम्यग् जान सकता है। जो मनुष्य सब प्राणियों को अपनी आत्मा में देखता है और सब प्राणियों में अपनी आत्मा को देखता है वह ज्ञानी है और वह किसी का तिरस्कार नहीं कर सकता; ऐसा आत्मज्ञानी मुक्त होता है। सब प्राणियों को अपनी आत्मा के समान समझने वाला ज्ञानी, सब प्राणियों में अपनी आत्मा को देखता है ऐसा समझना, तथा जो अपनी आत्मा के समान सब प्राणियों को देखता है वह किसी भी प्राणी का तिरस्कार करने को प्रेरित नही होता और वह किसी प्राणी से तिरस्कृत नही होता। सब प्राणियों में भिन्न भिन्न आत्मा है। जैसे जैसे अपनी आत्मा को सुख दुख होता है वैसे अन्य प्राणियों की आत्मा को भी सुख दुख होता हैं, ऐसा अध्यात्मज्ञान से जानने मे आता है तब, सब प्राणियों पर दया की जा सकती है;—सब जीवों की यतना की जा सकती है। ऐसी उत्तम दशा प्रकट होने पर अपना अशुभ चिंतन करने वाले पर भी वैरभाव प्रकट नही होता।

अन्य दर्शन वाले भी अपने मत के अनुसार अध्यात्मज्ञान को मान देते है। जैन स्याद्वाद की अपेक्षा से अध्यात्मज्ञान

निर्दयः कामचाण्डालः, पण्डितानपि पीडयेत् ।
यदि नाध्यात्मशास्त्रार्थम्, बोधयोधकृपा भवेत् ॥ १५ ॥
विषवल्लिसमां तृष्णां, वर्धमानां मनोवने ।
अध्यात्मशास्त्रदात्रेण छिन्दन्ति परमर्षयः ॥ १६ ॥
वने वेश्म धनं दौस्थ्ये, तेजोध्वान्ते जलं मरौ ।
दुरापमाप्यते धन्यैः, कलावध्यात्मवाङ्मयम् ॥ १७ ॥
वेदान्यशास्त्रवित्क्लेशं, रसमध्यात्मशास्त्रविद् ।
भाग्यभृद्भोगमाप्नोति, वहते चन्दनं खरः ॥ १८ ॥
भुजास्फालनहस्तास्य, विकाराभिनयाः परे ।
अध्यात्मशास्त्रविज्ञास्तु वदन्त्यविकृतेक्षणाः ॥ १९ ॥
अध्यात्मशास्त्रहेमाद्रि—मथितादागमोदधेः ।
भूयांसि गुणरत्नानि, प्राप्यन्ते विबुधैर्न किम् ॥ २० ॥
रसोभोगावधिः कामे, सद्भक्ष्येभोजनावधिः ।
अध्यात्मशास्त्रसेवाया, रसो निरवधिः पुनः ॥ २१ ॥
कुतर्कग्रन्थसर्वस्व, गर्वज्वरविकारिणी ।
एति दृङ् निर्मलीभाव - मध्यात्मग्रन्थभेषजात् ॥ २२ ॥
धनिनां पुत्रदारादि, यथा संसारवृद्धये ।
तथा पाण्डित्यदृप्तानां, शास्त्रमध्यात्मवर्जितम् ॥ २३ ॥
अध्येतव्यं तदध्यात्म-शास्त्रं भाव्यं पुनः पुनः ।
अनुष्ठेयस्तदर्थश्च देयो योगस्य कस्याचित् ॥ २४ ॥

(अध्यात्मसार)

भावार्थ—कान्ता के अधरामृत के आस्वाद से युवकों को जो सुख मिलता है वह सुख तो अध्यात्मशास्त्र स्वाद से होने वाले सुखरूप समुद्र के सामने एक विन्दु के समान है । अध्यात्मशास्त्रों के वाचन, श्रवण, मनन और परिशीलन से उत्पन्न होने वाले संतोप सुख में मस्त हुए महात्मा, राजा, धनवान

ग्रौर इन्द्र की भी किसी गिनती मे नही गिनते। कोई पगु कल्पवृक्ष के फल की इच्छा से अगुली ऊँची करता है परन्तु वह जैसे व्यर्थ जाती है वैसे मनुष्य अध्यात्मशास्त्र का अभ्यास किये विना पाडित्य की इच्छा करे तो वह भी व्यर्थ होती है। दभरूपी पर्वत को भेदने के लिये वज्र समान, मैत्रीभावना रूप सागर की वृद्धि करने के लिए चद्र समान, मोहजालरूप वन को जलाने के लिए अग्नि समान,अध्यात्मशास्त्र है। अध्यात्मशास्त्र से उत्पन्न होने वाले अध्यात्मज्ञान को जितनी उपमा दी जाय उतनी कम है। अध्यात्मशास्त्र का स्वराज्य होने पर धर्म का मार्ग स्वस्थ होता है। धम मार्ग मे प्रवतते मोह के सुभटो का प्रावल्य नही चलता और मोहसुभटो द्वारा किए गये उपद्रव भी नष्ट होजाते है। पापरूप चोर तो भाग ही जाते हैं। जिन मनुष्यो के हृदय मे अध्यात्मशास्त्र के परिणाम है,उन्हे कषायविषयावेश क्लेश कदापि नही होते। अध्यात्मशास्त्रो का पाचन श्रवण यह एक अलग वात है, और अध्यात्मशास्त्रो के अनुसार हृदय का अध्यात्मभाव मे परिणमना एक अलग वात है। अध्यात्मशास्त्र पढकर अध्यात्म परिणति वाला हृदय वने तो अध्यात्म की महत्ता का हृदय मे अनुभव हो सकता है। अध्यात्मशास्त्र वास्तव मे हृदय मे अध्यात्म परिणति उत्पन्न करते है और जव हृदय मे अध्यात्म-परिणति प्रकट होती है तव, कषाय और विषयो का आवेग और तत्सम्वधी क्लेश मद होते होते सर्वथा सब तरह के क्लेश दूर हो जाते हैं। कषाय और विषय के आवेशो को टालना हो तो अध्यात्मशास्त्र कहते है कि हमारी उपासना करो और अध्यात्म-विचारो को हृदय मे भर कर हृदय मे वहुत गहरे अध्यात्मशास्त्र के सस्कार डालो।

यदि अध्यात्मशास्त्र के ... द्वा की कृपा

निर्दय कामरूप चांडाल, अवश्य ही पंडितों को भी दुःख देता है और उन्हें अपना दास बना लेता है। अध्यात्मशास्त्र सूर्य के प्रकाश के समान है; वहां अंधकार में उत्पन्न होने वाला काम चांडाल नहीं आ सकता। अध्यात्मशास्त्र से हृदय में उत्पन्न हुई शुद्ध परिणति के बल के आगे काम के विचार नहीं ठहर सकते। मनरूपी वन में वृद्धि पाने वाली तृष्णारूप विष वेल को, महर्षिगण-अध्यात्मशास्त्र रूपी दांतरी से छेद डालते है। तृष्णारूपी विष की वेल का उत्पत्ति स्थान मन है और वह अज्ञान रूपी वायु से पोषित होता है; हरएक प्राणी को अज्ञान अवस्था में अनेक प्रकार की तृष्णा पैदा होती है और वह प्रतिक्षण बढ़ती जाती है। सागर का अन्त आता है परन्तु तृष्णा का अन्त नहीं आता। तृष्णा संसार प्रवत्तिचक्र की माता है। तृष्णा की विष वेल के फल भी विषैले होते है और उनमें से निकलता रस भी विष की तरह होता है। **जिसके हृदय में तृष्णारूपी विष बेल नहीं है, ऐसे महापुरुष की हृदय की स्वच्छता अलग ही तरह की होती है।** जिसके हृदय में तृष्णारूपी वेल नही है उसे किसी की स्पृहा नहीं होती और उसके सामने कोई, दुनिया का चक्रवर्ती-इन्द्र-चंद्र भी बड़ा नहीं है। मनुष्य का शरीर दुर्बल होता है, काले बाल सफेद होते है परन्तु अज्ञान योग से तृष्णा दूर नहीं होती। सत्ता, पदवी और धन आदि तृष्णाओं का कभी अन्त नहीं आता और तृष्णा का नाश हुए विना संतोष प्राप्त नहीं होता, और संतोष विना सच्चे सुख की आशा रखना व्यर्थ है। गरीब वा धनवान को तृष्णा के विष प्रवाह में बहते कभी सुख की झांकी नहीं होती। तृष्णा का आदर वास्तव मे अज्ञान अवस्था में होता है। अज्ञानी मनुष्य सुख के लालच मे तृष्णा को देवी की तरह

पूजना है और तृष्णा रूपी होली में स्वयं पतंगे की तरह जलकर भस्मीभूत हो जाता है। तृष्णा का नाश कभी भी बाह्य दृष्टि से नहीं होता। ज्ञानी पुरुष कहते हैं कि, तृष्णारूपी विष वेल को काटना हो तो अध्यात्मशास्त्ररूपी दातरी को ग्रहण कर उस तृष्णा वेल को काटो।

वन में घर, दुखी अवस्था में धन, अन्धकार में प्रकाश और मरुदेश में जैसे जल प्राप्त होना दुर्लभ है, वैसे श्रीमद् यशोविजयजी उपाध्याय कहते हैं कि "इस कलिकाल में अध्यात्मशास्त्र की प्राप्ति होना भी दुर्लभ है'।

इस कलियुग में पापप्रवृत्तिमय और पापमय प्रवृत्ति से साध्य होती ऐसी क्षणिक बाह्य उन्नति के लिए दुनिया पापमय प्रवृत्ति वाले शास्त्रों को देखती है, पढ़ती है और उन शास्त्रों की उपासना किया करती है और वैसे पापप्रवृत्तिमय शास्त्रों को प्रकट करने के लिए लेखकों को प्रोत्साहित करती है। यहां वहां बाह्यप्रवृत्ति का आभास हुआ करता है और उस तरफ लोगों की पांचों इन्द्रियों की और मन की—प्रवृत्ति रात दिन हुआ करती है, ऐसा अनुभव से देखा जाता है। मनुष्य पापमय प्रवृत्तियों के हेतु में उन्नति का मार्ग है ऐसा बाह्य दृष्टि से देखकर पागल की तरह बाह्य प्रवृत्ति मार्ग में दौड़ता रहता है और उसमें रस न होते हुए भी रस मानकर' कुत्ता हड्डी चूसता है उस तरह' भ्रांति में रहता है। जो अपना नहीं उसे अपना मानकर अन्य जीवों के प्राण चूसकर अपनी आत्मा को सान्निपातिक की तरह सुख देने में लगा रहता है। प्रवृत्तिमय शास्त्रों के पढ़ने में लोग आंख गंवाकर चश्मा लगाते हैं, और मन की मगजपच्ची कर मन को यंत्र की तरह चलाया करते हैं। शृंगार-रस

आदि जिसमें है ऐसे अशुभ रस वाले शास्त्रों का अध्ययन कर दुनिया स्वप्न सुख की मोज का अनुभव कर, क्षण में दुःख के श्वास लेता है; फिर भी विष के कीडे की तरह पापमय प्रवृत्ति वाले शास्त्रों में ही सुख ढूंढा करता है। श्रीमद् यशोविजयजी उपाध्याय कहते हैं कि इस कलिकाल में बताए हुए दृष्टांतों की तरह अध्यात्मशास्त्र की दुर्लभता है। अध्यात्मशास्त्रों की प्राप्ति दुर्लभ है, तथा अध्यात्मशास्त्रों की तरफ रुचि होना भी कठिन है। अध्यात्मशास्त्रों को समझाने वाले महापुरुष भी विरले ही हैं। अध्यात्मशास्त्र की प्राप्ति होना यह कोई साधारण वात नही है। **अल्पकाल में मुक्ति में जानेवाली आत्मा को अध्यात्मशास्त्र की प्राप्ति होती है** और उसकी अध्यात्मशास्त्र में श्रद्धा होती है, तथा उसके अनुसार उसका व्यवहार होता है। बाह्यशास्त्रों के वनिस्बत अध्यात्मशास्त्रों की संख्या कम है। वाह्यशास्त्रों से धूमकेतुओं की तरह लोगों का अभ्युदय तथा अस्त होता है। आश्रव की वृद्धि करने वाले शास्त्रों की उत्पत्ति तो सहज हो जाती है और उस तरफ प्रवृत्ति भी सहज ही हो जाती है। अध्यात्मशास्त्र तो तीर्थकररूप हैं और उसकी उत्पत्ति वास्तव में तीर्थकर से होती है और उससे होनेवाला उदय हमेशा कायम रहता है। अध्यात्म शास्त्रों से शांतरस पोषित होता है; शांतरस वास्तव मे सब रसों का राजा है, उसका पीने वाला सचमुच में अमर हो जाता है। जो सुख हमेशा रहता है, ऐसा सुख अध्यात्मशास्त्र के उपासकों को प्राप्त होता है, उनके मन से पाप विचार दूर होने लगते है और हृदयरूप भारत क्षेत्र में, दयारूप गंगा नदी का प्रवाह बहने लगता है जिससे उनकी सच्ची पवित्रता प्राप्त कर स्वयं तीर्थरूप वन जाते है और अपने समागम में आनेवाले को भी तीर्थरूप वना देते है।

चार वेद और अन्य शास्त्रो के जानने वाले बाह्य प्रवृत्ति से क्लेश पाते हैं और आनद रस तो अध्यात्मशास्त्रवेत्ता ही प्राप्त करते हैं। भाग्यशाली तो भोग प्राप्त करता है और गधा तो चदन का भार ही उठाना जानता है। अध्यात्मशास्त्र विना सहजानंद रस की परख नही होती। बाह्य पदार्थों का ज्ञान देने वाले शास्त्रो से सच्चे आनदरस की परख नही होती। बोहत्तर कला के शास्त्रो का अभ्यास करने पर भी अध्यात्मज्ञान विना आनद मिलने वाला नही। सत्यानदरस की दिशा बताने वाले अध्यात्म-शास्त्रो का परिशीलन ही वास्तविक कर्त्तव्य है। होम आदि अनेक कर्म करने मात्र से आत्मा के सच्चे आनद का अनुभव नही होता।

भुजा का आस्फालन तथा हाथ मुह के विकार आदि नाटक-अभिनय सच्चे सुख की दिशा नही देते, तथा हास्यादि चेष्टावाले भोगी पुरुष विकारजन्य आनद को भोगने का प्रयत्न करते है और मुखादि की विकारजन्य चेष्टाए करते है परन्तु अन्त मे वे ठगे जाते हैं और सच्चे सुख से दूर रहते हैं। अध्यात्मशास्त्रवेत्ता तो चक्षु आदि की विकारिक चेष्टा बिना बोलते हैं। भोग की विकार चेष्टाओ मे उन्हें भ्रांति लगती है। अगविकार चेष्टावाला सुख तो क्षण मात्र के लिए होता है और अत मे था भी या नहीं ऐसा हो जाता है। नाटक आदि मे देखने वालो को आनद पहुँचाने की अनेक चेष्टाए होती है, तथापि प्रेक्षकों को और नाटकियाओ को सत्यसुख का अनुभव नही होता। मूढ जीव उनकी विकारिक शृगारिक चेष्टाओ मे मृगजल की तरह सुख की भ्रांति धारण कर मन से दौड़ा करते हैं और अन्त मे अजागलस्तन की तरह निष्फलता ही मिलती है फिर भी हारा जुआरी दुगना खेलता है, उसकी तरह वारवार उसी मे विष्टा के कीडे

पचा रहता है। शृंगारिक रस की चेष्टाओं से सत्यानंद किसी को प्राप्त नहीं हुआ और न होने वाला है, इसलिए अध्यात्म-शास्त्रों का अध्ययन कर सत्यसुख की शोध कर उसमें मस्त होना यही लेखक का वास्तविक मंतव्य है।

काम में जो रस आता है वह सिर्फ भोगते समय मधुर मालूम होता है, जीमते समय तक उत्तम भोजन में रस आता है, परन्तु अध्यात्मशास्त्र के सेवन से उत्पन्न होने वाले आनंदरस की कोई सीमा नहीं है। दुनिया में सब प्रकार के क्षणिक जड़ पदार्थ सच्चा सुख देने में समर्थ नहीं होते। विशेषावश्यक में सांसारिक भावों से सच्चा सुख नहीं रहना उसके बारे में निम्न प्रकार बताया है।

नग्नः प्रेत इवाविष्टः क्वणन्तीमुपगृह्यताम्।
गाढायासित सर्वाङ्गः स सुखी रमते किल॥ १॥
औत्सुक्यमात्रमवसादयति प्रतिष्ठा।
क्लिश्नाति लब्धपरिपालनवृत्तिरेव॥
नातिश्रमापगमनाय यथा श्रमाय।
राज्यं स्वहस्तगतदण्डमिवातपत्रम्॥ २॥
भुक्ताः श्रियः सकलकामदुधास्ततः किम्?।
सुप्रीणिताः प्रणयिन स्वधनैस्ततः किम्?॥
दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम्?।
कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम्?॥ ३॥
इत्थं न किञ्चिदपि साधनसाध्यजातम्।
स्वप्नेन्द्रजालसदृशं परमार्थशून्यम्॥
अत्यंतनिर्वृतिकरं यदपेतबाधं।
तद्ब्रह्मवाञ्छत जना यदि चेतनास्ति॥ ४॥

(विशेषावश्यक)

इन श्लोको का भावार्थ हृदय मे मनन कर, आचरण किया जाय तो, अध्यात्मशास्त्रो मे बताई गई सत्यसुख की दिशा मे आत्मा का गमन हो—विषय सुख तो, परमार्थ से देखते हुए दु ख ही है।

विसयसुहं दुक्ख चिय, दुक्खपडियारओतिगिच्छव्व।
त सुहमुवयाराओ, न उवयारो विणा सच्चम्॥
(विशेषावश्यक)

वैषयिक सुख तो वस्तुत दु ख ही है, क्योकि वे दु ख के प्रतिकार रूप है, इसलिए दुष्ट अर्स आदि की चिकित्सा की तरह विषय पदार्थों मे सुख का उपचार है और उपचार वास्तव मे सत्य होता नही। औपचारिक विषयसुख वह वस्तुत सुख ह ही नही अर्थात् दु खरूप ही है। अध्यात्मभाव मे रमण करते मुनियो को सत्यसुख इस प्रकार प्राप्त होता है।

निर्जितमद् दनाना, वाक्कायमनोविकाररहितानाम्।
विनिवृत्तपराशानामिहैव मोक्ष सुविहितानाम्॥ १॥
(विशेषावश्यक)

जिन्होने काम और अहकार को जीता है, और वाणी, काम और मन के विकार रहित हो जिन्होने पर को आशाओ को दूर की है, ऐसे सुविहित मुनियो को शरीर होते हुए भी यहाँ मोक्ष है।

जो ससार मे आनद मानने वाले है वे देह और इद्रियो से दूर रहा आत्मिक सुख देखने तथा अनुभव करने मे समर्थ नही होते। पुण्य से जो सुख होता है उसकी अपेक्षा आत्मा का सहजसुख भिन्न है। इसलिए मुक्ति मे वस्तुत देह और इद्रियो

द्वारा भोगे जाने वाले ऐसे पुण्य के सुख से भिन्न-नित्य और स्वाभाविक सुख को सिद्ध परमात्मा भोगते है। ऊपर के श्लोक से और अनुभव से सिद्ध होता है कि, अध्यात्मशास्त्र के आनंद-रस की सीमा नहीं है। जो अध्यात्मशास्त्र द्वारा आत्मा के अनुभव में गहरे उतर गये है वे अध्यात्मसुख की लहरों का अनुभव करते है। उनको आत्मसुख की प्रतीति होती है, जिससे वे बाह्य ऋद्धि, सत्ता और पदवी वगैरह की उपाधि से मुक्त होकर शरीर में स्थित आत्मा के ध्यान में मस्त रहते है और दुनिया के भावों को मिथ्या समझते हैं। अध्यात्मशास्त्र कहते है कि 'हे दुनिया के मनुष्यों ! तुम हमारे पास आओ; हम तुम्हारे त्रिविध ताप को दूर कर निरवधि सुख में मग्न कर देंगे।" हमारे में श्रद्धा रखो।

श्रीमद् उपाध्याय यशोविजयजी कहते हैं कि, कुतर्कवाले शास्त्रों के सर्वस्व गर्वज्वर से विकार वाली बनी ऐसी दृष्टि, वह वास्तव में अध्यात्मग्रंथरूप औषध के प्रयोग से निर्मल बनती है। व्याकरण और केवल न्यायशास्त्र आदि के अभ्यासी गर्व करते हैं और वे विवादों में क्लेश पाते हैं। अन्य शास्त्रों के अभ्यास से पंडित अभिमान करते हैं और उनकी दृष्टि में राग द्वेष की मलिनता रहती है। सरलभाव और सर्व जीवों के साथ शुद्धप्रेम और सब में आत्मदृष्टि रख - आदि गुणों से, बाह्यशास्त्रों के विद्वान् दूर रहते है और जिससे उनकी दृष्टि में विकार रहता है। बाह्यपदार्थ, भाषा और कुतर्क के अभ्यासी पंडितों की दृष्टि की मलिनता को नाश करने वाले वस्तुतः अध्यात्मशास्त्र है। अध्यात्मशास्त्र कहते है कि, दृष्टि में रही रागद्वेष की मलिनता को हम नाश करने में समर्थ हैं। अहंकार का नाश कर मनुष्यों को अपनी आत्मा की पहिचान कराते हैं,

इसलिए दुनिया के लोगो ! तुम अपनी दृष्टि की निर्मलता प्राप्त करना चाहते हो तो हमारे पास आओ और हमारे मे रहा अपूर्व सौंदर्य देखो। हमारे मे रहे अपूर्व भाव से अपना हृदय तृप्त करो, और फिर देखो कि हममे कितनी महत्ता है ? बडे बडे विद्वान हमारा आश्रय लेते हैं और वे अपनी आत्मा को देखने मे समर्थ हुए हैं। जिनके दोष दूर करने मे इद्र भी समर्थ नही है, ऐसे दुष्ट जीवो को भी हमने मोक्ष प्राप्त कराया है, ऐसा अध्यात्मशास्त्र पुकार-पुकार-कर कहते हैं। सज्जनो ! इससे समझ सकते हो कि अध्यात्मज्ञान का वास्तव मे हृदय मे परिणमन होने से दृष्टि निर्मल होती है।

धनवानो को जैसे पुत्र, स्त्री आदि ससार की वृद्धि के लिए होते हैं, वैसे पाडित्य के अहकार मे लीन विद्वानों को अध्यात्म बिना के शास्त्र ससार की वृद्धि के लिए होते है।" श्रीमद् पूज्य यशोविजयजी उपाध्याय का यह कथन वस्तुत भाषा और तर्क के पडितो के लिए मनन करने लायक है। वास्तव मे विद्या का मद विद्वानो को होता है। गौतमस्वामी जैसे गणधरो को भी पहले विद्या का मद हुआ था। सिद्धसेन दिवाकर को भी पहले विद्या का मद हुआ था। धनवानो को धन का मद होता है, तपस्वियों को तप का मद होता है, क्रियावादियो को क्रिया का मद होता है। "तप का अजीर्ण क्रोध है और विद्या का अजीर्ण अहकार है।" अध्यात्मज्ञान जिसमे नही है ऐसे शास्त्र ससार मे अभिमान की वृद्धि करते हैं और जिससे ससार की वृद्धि होती है। अध्यात्मज्ञान से रहित शास्त्रो के अभ्यास से चर्चा, अह, खडन-मडन, अहकार और कपट कला की वृत्ति प्रकट होती है और जिससे विद्वान अपनी आत्मा को शाति देने योग्य नही रहता। चाहे साधु हो या गृहस्थ हो, परन्तु अध्यात्मज्ञान वाले

शास्त्रों के अभ्यास विना कभी वह मुक्ति की तरफ प्रगति नहीं कर सकता। अध्यात्मशास्त्रों के पठन-पाठन से आत्मा में सद्गुण प्राप्त करने की इच्छा उत्पन्न होती है और दुर्गुणों का नाश करने का प्रयत्न होता है। अध्यात्मशास्त्र दिव्य प्रकाश है; इस प्रकाश को एकांत जड़वादी-मनुष्यरूपघुंआ नहीं देखे तो इसमें अध्यात्म-ज्ञान का दोष नही है, किन्तु उसकी दृष्टि का दोष है, अध्यात्मशास्त्रों के प्रकाश में वास्तव में दिव्य पुरुष रह सकते है और उनको दिव्य दृष्टि विकसित होती है; इसलिए अध्यात्मशास्त्र पढ़ने योग्य हैं और वारंवार अध्यात्मशास्त्रगत भावों का मनन करना योग्य है।

अध्यात्मशास्त्र वारंवार चितवन करने योग्य हैं अध्यात्म-ज्ञानियो को उनका अर्थ किसी योग्य पुरुप को देना चाहिए। दुनिया में अध्यात्मज्ञान के समान कोई अन्य हितकारो नही है। श्रीमद् यशोविजयजी को ज्ञान पर अत्यंत राग था। द्रव्यानु-योग में सदा उनका मन रमण करता था। द्रव्यानुयोग के चितवन को वे अन्तरक्रिया मानकर उसमे रमण करते थे। वे ज्ञान को उत्तमता के सम्वंध में कहते है कि—

वाह्यकिया छे वाहिरयोग, अंतरक्रिया द्रव्यअनुयोग।
वाह्यहीन पण ज्ञान विशाल, भलो कह्यो मुनि उपदेशमाल॥
(उपदेशमाला)

गाथा

नाणाहिओ वरतरं, हीणो वि हु पवयणं पभावंतो।
नयदुक्करं करिंतो सुठ्ठु वि अप्पागमो पुरिसो॥४२३॥
(उपदेशमाला)

जो जाणइ अरिहंते, दव्वगुणपज्जवतेहि ।
सो जाणइ अप्पाणं, मोहो खलु जाहि तस्स लय ॥
(प्रवचन सारोद्धार)

चरण करणप्पहाणा—ससमयपरसमयमुक्कवावारा ।
चरण करणस्स सार, णिच्छय सुद्ध न याणंति ॥(सम्मतितर्क)
अप्पनाणेण मुणी होई न मुणीअरण्णवासेण ॥(उत्तराध्ययन)

इत्यादि साक्षियो को देखते हुए अध्यात्मज्ञान की, सब तरह के शास्त्रो मे श्रेष्ठता अनुभव की जाती है और उससे मुक्ति का पूर्णानुभव प्रकट होता है, ऐसा अनुभव होता है ।

तत्वज्ञान विना विद्या-तपस्या शमवर्जिता ।
तीर्थयात्रा मन स्थैर्य वन्ध्या वन्ध्येवकामिनी ॥
प्राणिहन्ति क्षणार्धेन,साम्यमालम्ब्य कर्म तत् ।
यन्न हन्यान्नरस्तीव्र-तपसा जन्मकोटिभि ॥
(पार्श्वचरिते)

तत्त्वज्ञान अर्थात् बिना अध्यात्मज्ञान वाली विद्या निष्फल है । समता बिना की तपस्या भी निष्फल है । मन की स्थिरता बिना की तीर्थयात्रा वन्ध्या स्त्री की तरह फलदायक नहीं होती । अध्यात्मज्ञानी समता के कारण क्षण मे जितने कर्म नष्ट करता है उतने अज्ञानी करोडो जन्मो मे नष्ट नहीं कर सकता । अध्यात्मज्ञानी ससाररूपी नदी के सामने प्रवाह मे बहता है । जैसे चित्रावेल, नदी के सामने प्रवाह मे बहती है ।

कहा है कि—

भवोद्दामप्रवाहेण, वाह्यन्ते सर्वजन्तव ।
प्रतिस्रोतो गमी कोऽपि, कृष्णचित्रकमूलवत् ॥
(पार्श्वचरिते)

भव के उद्दाम प्रवाह में सर्व जीव वहते हैं, परन्तु संसार के सामने के प्रवाह में कृष्णचित्रक जड़ की तरह कोई ज्ञानी पुरुष ही होता है वह बह सकता है। जैनागमज्ञाता अप्रमादी मुनिवर संसार के सामने के प्रवाह में तैरता है और मोक्षनगरी मे प्रवेश करता है। चित्रावेल की परीक्षा पानी में डालने से होती है। नदी के जल प्रवाह के सामने वह जाती है। लोक किंवदन्ती ऐसी है कि उस पर रखा घृत का घड़ा यदि खाली हो तो वह भर जाता है। कृष्णचित्रकमूल के जैसे आत्मतत्त्वज्ञाता मुनिवर होते है, वे दुनिया के प्रवाह में डूबते नही है। **रागद्वेष के प्रवाह के सामने वहते हैं और रागद्वेष को दूर करते हैं।** वस्तुतः अध्यात्मज्ञान विना ऐसी अपूर्व शक्ति और कहीं संभव नही हो सकती। **अध्यात्मज्ञान चित्रावेल के समान है।** अध्यात्मज्ञान को भाव चित्रावेल समझना, आत्मा के शुद्धस्वरूप में रमण करना, यही सत्य-मोक्षमार्ग है इस सम्बंध में निम्न प्रकार बताया है।

**निच्छयमग्गो मुक्खो ववहारो पुण्णकारणो वुत्तो।**
**पढमो संवररूवो आसवहेउ तओ बीओ।**

(आगमसागरगतगाथायां)

निश्चय मार्ग ही मोक्ष मार्ग है; व्यवहार है, वह पुण्य का कारण है। निश्चयनय है वह संवररूप है और व्यवहारनय है वह आश्रवहेतुरूप है। व्यवहारनय आदर करने योग्य है परन्तु **निश्चयनय को साध्य दृष्टि रखकर व्यवहार से प्रवृत्ति करना।** आत्मा सम्बन्धी श्रीमद् हेमचन्द्रसूरि का कथन निम्न प्रकार है।

**यः परमात्मा परंज्योतः परमः परमेष्ठिनाम्।**
**आदित्यवर्णं तमसः परस्तादामनन्ति यम ॥१॥**

सर्वे येनोदमूल्यन्त, समूला क्लेशपादपा ।।
(वीतरागस्तोत्रे)

नयभगपमार्णोहि—जो अप्पा सायवायभावेण ।
जाणइ मोक्खसरूव, सम्मदिठ्ठीओ सो नेओ ।।
(आगमसारगलगाथाय)

आत्मा के शुद्ध स्वरूप सम्बन्धी अनेक शास्त्रो मे विवेचना मिलती है। सातनय और सप्तभगी पूर्वक स्याद्वाद दृष्टि से आत्मा के स्वरूप को समझते है वे मोक्षस्वरूप को जानते है, और उन्हे सम्यग्दृष्टि समझना। अध्यात्मज्ञान प्राप्त करने वाला मनुष्य सम्यक्त्व प्राप्त करता है। स्याद्वाद भाव से आत्मतत्त्व को समझना अति दुर्लभ है। अध्यात्मज्ञानमय आगमो का बहुत वर्षों तक अभ्यास करने से अध्यात्मज्ञान मे परिणति होती है, इसलिए बाल जीवो को गीतार्थ मुनिवरो की सेवा कर आत्मतत्त्व का ज्ञान प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिए। गुरु की आज्ञा के अनुसार करने से अध्यात्म का अनुभव होता है। सिद्धान्तो के ज्ञाता ऐसे अनुभवी गुरु की सेवा से अध्यात्मज्ञान मिलता है, तत्सम्बधी श्रीमद् उपाध्याय निम्न प्रकार कहते हैं।

ते कारण गुरुचरणआधीन-समय समय इण योगे लीन ।।
साधु जे किरियाव्यवहार-तेहिज श्रम मोटो आधार ।।
(द्रव्यगुणपर्यायरास)

इसकी प्राप्ति के लिए गुरुचरणो मे रहकर समय समय पर अध्यात्मद्रव्यानुयोग मे लीन होना चाहिए।।श्रीमद् यशोविजयजी उपाध्याय अपनी तप गच्छ की मर्यादा मे रहकर गुरु

की आज्ञा के अनुसार रहकर अध्यात्मज्ञान में मस्त हुए थे। वे स्वयं कहते हैं कि—साधु की क्रिया का आधार ही हमारा बड़ा आधार है। इससे भव्य बंधुओं को यह समझना है कि, व्यवहार मार्ग का भावपूर्वक बाह्य से अनुसरणकर अंतर में निश्चय दृष्टि से स्व स्वरूप में रमण करना। द्रव्यानुयोग के ज्ञाता सब गीतार्थों में महागीतार्थ हैं। द्रव्यानुयोग को जानते है वे सम्यग् अध्यात्मज्ञान को समझते हैं। द्रव्यानुयोग ज्ञान से हर एक दर्शन वाले आत्मा को किस तरह मानते हैं और वे किस नय की अपेक्षा से सत्य हैं वा उनमें किस अपेक्षा के विना भूल रहती है यह वे जानते हैं इसलिए द्रव्यानुयोग ज्ञान में गहरे उतरकर अध्यात्मज्ञान में स्थिर होना यही सम्यग्ज्ञान का सम्यग् उपाय है। आत्मतत्त्व की स्याद्वादभाव से प्रतीति होना यह सम्यग्दर्शन है और आत्मा के शुद्धधर्म की प्राप्ति और उसमें स्थिरता यही वस्तुतः चारित्र गिना जाता है। भव्यजीवों को अध्यात्मज्ञान की प्राप्ति के लिए प्रतिदिन ज्ञान की आराधना करना। ज्ञान की आराधना करने से आत्मा के गुण प्रकट करने की रुचि होगी। हेय, ज्ञेय और उपादेय का विवेक होगा। ज्ञान से भरतादि संसार समुद्र से पार हो गये। श्रीमद् उपाध्याय हृदय के सरसोद्गाररूप ज्ञान माहात्म्य का रस निम्न पदो में उतारते है।

पद सडसठवां

(राग आशावरी)

**चेतन मोहको संगनिवारो, ज्ञान सुधारस धारो ॥ चेतन ॥१॥**
**मोह महातम मल दूरेरे, धरे सुमति परकास ॥**
**मुक्तिपन्थ परगट करेरे-दीपक ज्ञानविलास ॥ चेतन ॥२॥**

ज्ञानी ज्ञानमगन रहेरे, रागादिक मल खोय ॥
चित उदास करणी करेरे, कर्मबन्ध रे नहि कोय ॥ चेतन ॥३॥
लीन भयो व्यवहारमेरे, युक्ति न उपजे कोय ॥
दीन भयो प्रभुपद जपेरे, मुगति कहाँसे होय ॥ चेतन ॥४॥
प्रभु समरो पूजो पढोरे, करो विविध व्यवहार ॥
मोक्षस्वरूपी आतमारे, ज्ञानगमन निरधार ॥ चेतन ॥५॥
ज्ञानकला घटघट वसे रे, जोग जुगतिके पार ॥
निजनिज कला उद्योत करे रे,मुगति होय ससार ॥ चेतन ॥६॥
बहुविध क्रियाक्लेशसु रे, शिवपद न लहे कोय ॥
ज्ञानकला परकाससो, सहज मोक्षपद होय ॥ चेतन ॥७॥
अनुभवचिंतामणिरतन, जाके हइए परकास ॥
सो पुनित शिवपद लहेरे-देहे चतुर्गति वास ॥ चेतन ॥८॥
महिमा सम्यग्ज्ञानकी-अरुचि रागबल जोय ॥
क्रिया करत फल भुजते-कर्मबन्ध नहि होय ॥ चेतन ॥९॥
भेदज्ञान तब लो भलो-जब लो मुक्ति न होय ॥
परमज्योति परगट जिहा-तिहा विकल्प नहि कोय ॥चेतन॥१०॥
भेदज्ञान साधु भयो समरस निर्मल नीर ॥
धोबी अतर आतमा-धोवे निजगुण चीर ॥चेतन॥११॥
राग विरोध विमोह मलोरे-एहि आश्रव मूल ॥
एहि करम बढायके-करे धर्मको भूल ॥चेतन॥१२॥
ज्ञानस्वरूपी आत्मा-करे ज्ञान नहि ओर ॥
द्रव्यकर्म चेतन करे रे-यह व्यवहारको दोर ॥चेतन॥१३॥
कर्ता परिणामी द्रव्य छे रे कर्मरूप परिणाम ॥
किरिया परजयकी फिरे रे-वस्तु एक त्रय नाम ॥चेतन॥१४॥
कर्ता कर्म क्रिया करे-क्रिया कर्म करतार ॥
नामभेद बहुविध भये रे-वस्तु एक निरधार ॥चेतन॥१५॥

एक कर्म कर्तव्यता-करे न करता दोय ॥
तेसें जस सत्तासधि-एकभावको होय ॥चेतन॥१६॥

ज्ञान की महत्ता सम्बंधी इस प्रकार स्व-समय और पर-समय में अनेक साक्षियां मौजूद हैं। उनका यहां विस्तार किया जाय तो एक अलग ही पुस्तक वन जाय। दिगम्वर शास्त्रों में भी अध्यात्मज्ञान सम्वंधी वर्णन है। श्री वीरप्रभु की पट्ट परंपरा में सुविहित आचार्यों द्वारा प्रवर्तते श्वेताम्वर जैन शास्त्रों में व्यवहार और निश्चय की शैली जैसी सरसता से वर्णन की गई है वैसी अन्य जगह नहीं मिलती। जैन श्वेताम्वर मान्य आगमों में अध्यात्मज्ञान का कथन इस तरह किया गया है कि—जिससे कोई भी मनुष्य व्यवहार और निश्चय इन दो नय से भृष्ट न हों और जैन शासन की सदा उन्नति हुआ करे।

अध्यात्मज्ञान की वर्तमान दुनिया में कितनी अधिक आवश्यकता है और अध्यात्मज्ञान से जगत् को कितना बड़ा लाभ होता है यह उपरोक्त विचारों से सुज्ञ वाचक समझ सकेंगे। अध्यात्मज्ञान प्राप्ति से श्रावक के व्रतों वा साधु के व्रतों से मोक्षमार्ग की आराधना की जा सकती है। श्रावक के गुण और साधु के गुण वास्तव में अध्यात्मज्ञान से आत्मा में प्रकट होते है। ऊपर ऊपर के गुणस्थानक भूमि में प्रवेश करने से आत्मा का वीर्योल्लास वढता है और आत्मा, अपने शुद्धधर्म में विचरण करती है।

अध्यात्मज्ञान से रजोगुण और तमोगुणरूप मोह की वृत्ति को दूर करते हुए अपने शुद्ध धर्म में आत्मा स्वयं खेलता है और संवरभाव में दृढ़ रहकर समय-समय पर पूर्व संचित कर्मों की

निर्जरा करता है। अध्यात्मज्ञान से आत्मा अपने शुद्ध धर्म से अन्य भाव को दूर करने का प्रयत्न करता है।

अध्यात्मज्ञान से कारण सामग्री के योग से कोई भव्य जीव अल्पभाव मे मुक्ति पद प्राप्त करता है। वज्रऋषभसहन का स्वामी कोई भव्य जीव पूर्ण सामग्री योग से अध्यात्म मे विचरता हुआ उसी भव मे मुक्तिपद प्राप्त करता है।

अध्यात्मज्ञान से वैराग्यभाव जाग्रत होता है और उससे बाह्य तथा अभ्यनर तप की आराधना अच्छी तरह की जा सकती है, तथा सम्पूर्ण जीवो के साथ क्षमापना की जा सकती है, और षडावश्यक की आराधना अच्छी तरह की जा सकती है। वैराग्य बिना त्याग टिक नही सकता और अध्यात्मज्ञान बिना सच्चा वैराग्य हृदय मे जाग्रत नही हो सकता। उपशम, सवर और विवेक से मुक्तिपद प्राप्त होता है। अध्यात्मज्ञान बिना उपशमभाव धारण नही किया जा सकता। अध्यात्मज्ञान मे भूतकाल मे अनेक जीव शुद्धाध्यवसाय धारण कर मुक्त हुए है। वर्तमान काल मे महाविदेह क्षेत्र मे अध्यात्मज्ञान से अनेक जीव मुक्ति पद प्राप्त करते है और भविष्य मे अनेक जीव मुक्ति पद प्राप्त करेंगे। "अध्यात्मज्ञान से तीन चार या सात आठ भव मे जीव मुक्ति पद प्राप्त कर सकता है।" एक अध्यात्मज्ञान गुण प्राप्त होने पर अन्य गुण अपने आप आत्मा मे प्रकट हो जाते है। आत्मा के पर्यायो की शुद्धि ही परमात्म-दशा कहलाती है। जैसे सब पदार्थों का आधार आकाश है वैसे सपूर्ण गुणो का आधार अध्यात्मज्ञान है। अध्यात्मज्ञान से आत्मा मे गुणो का आविर्भाव होता है, ऐसी निश्चय श्रद्धा रखकर भव्यजीवो को अध्यात्मज्ञान की आराधना करना चाहिए।

**अध्यात्मज्ञान के नाम से कितने ही लोग आजीविकावृत्ति चलाकर स्वार्थ सिद्ध करते हैं ऐसे ढोंगी अध्यात्मियों से सावधान रहना चाहिए।** अध्यात्म नाम की पुकार करनेवाले बहुत हैं परन्तु अध्यात्मज्ञान के गहरे प्रदेश में विचरण करने वाले विरले ही होते हैं। अध्यात्मज्ञान के श्लोक-पद आदि बोलकर व पढ़कर जो अपना उदर निर्वाह करते है उन्हें अध्यात्मज्ञान का दुरुपयोग करने वाले जानना ! अध्यात्मज्ञान के अभ्यास के समय हृदय में अध्यात्मज्ञान नही परिणते जिससे जीवों में एकदम गुण नही दिखाई देते इससे किसी की निंदा नही करना। कितने ही लोगों की ओर से अध्यात्मज्ञानियों की निंदा सम्बन्धी निम्न प्रकार श्लोकार्धचरण सुनने में आता है।

**"कलावध्यात्मिनो भान्ति फाल्गुने बालका यथा"**

कलियुग में फाल्गुन माह में जिस तरह बालक शोभा देते हैं उस तरह अध्यात्मी शोभा देते है। जो लोग इस तरह कहकर अध्यात्मज्ञानियों की एक ही आवाज से बिना जाने निंदा करते हैं वे भूल करते हैं। उनके सामने कितने ही अध्यात्मज्ञानी इस तरह कहते है :—

**"कलौ क्रियाजड़ा भान्ति फाल्गुने बालका यथा"**

कलियुग में क्रिया से एकांत जड़ बने मनुष्य फाल्गुन माह में बालकों के क्रिया की चेष्टा की तरह शोभा देते हैं।

इस तरह परस्पर एक दूसरे पर आक्षेप करने से आत्मा का कल्याण नही होता। अध्यात्मज्ञान और सत्क्रिया इन दोनों से मुक्ति होती है।

'ज्ञानक्रियाभ्या मोक्ष । सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्ग '

इत्यादि सूत्रो द्वारा अनेकातवाद की सिद्धि होती है। अनेकातवादी जैन होते हैं और वे कभी एकातवाद मे नही पडते । अध्यात्मज्ञान के शास्त्र, ये अध्यात्मज्ञान से, मुख्यतया मोक्षमार्ग बताते हैं और गौणरूप से क्रिया की आवश्यकता स्वीकार करते है। क्रिया प्रतिपादक शास्त्र मुख्यतया क्रिया से मोक्ष बताते हैं, परन्तु अध्यात्मज्ञान की आवश्यकता को गौण-रूप से स्वीकार करते हैं। **जिस समय अध्यात्मज्ञान का वर्णन किया जावे उस समय अध्यात्मज्ञान का मुख्यतया वर्णन करना ऐसा नियम होने से यहा अध्यात्मज्ञान की मुख्यता के विषय मे उसी तरह वर्णन किया गया है,** ऐसे शास्त्र पर श्रद्धा करने वाले जिज्ञासु सहज ही समझ सकते हैं।

वास्तव मे स्वतन्त्र होने की इच्छा हो तो अध्यात्मज्ञान की आराधना करने की जरूरत है। सब प्रकार की परतन्त्रता की बेडियो को तोडकर सत्य स्वतत्र सुख को देने वाला अध्यात्मज्ञान है, उस सम्बन्ध मे उपाध्यायजी कहते हैं कि—

सर्वं परवश दु ख, सर्वमात्मवश सुखम् ।
एतदुक्त समासेन, लक्षण सुखदु खयो ॥१॥
नाह पुद्गलभावाना, कर्ता कारयिता न च ।
नानुमन्तापि चेत्यात्म-ज्ञानवान् लिप्यते कथम् ॥२॥
(अध्यात्मोपनिषद्)

रागद्वेष से परवस्तुओ के वश मे रहना यही दु ख है। परवस्तुओ मे अद्वृत्ति की आसक्ति मे बधना यही दु ख है, पाचो इद्रियो के विषयो मे आसक्ति से बध जाने से मनुष्य अतर की बेटी मे पडता है और वह अतर मे दुखी रहता है।

परपुद्गलवस्तुओं के आधीन होने से कभी कोई सुखी नही नहीं हुआ है। एक परमाणु के भी अधीन रहने से आत्मा का खरा सुख प्रगट नहीं होता। चारों तरफ लाखों वस्तुएँ हों और पुद्गल में आत्मा रहे फिर भी पुद्गल में आसक्तिभाव से जो नहीं बंधता उसे परवशत्व प्राप्त नहीं होता। कल्पित शुभ वस्तुओं में इष्ट भाव धारण करने से और मन की मान्यता से कल्पित अशुभ वस्तुतों में अनिष्ट कल्पना होने से परवशत्व प्राप्त होता है। जो मनुष्य जड़ पदार्थों में इष्ट और अनिष्ट कल्पना से बंधकर भी उसमें परवश नहीं होता वह मनुष्य इस संसार में जीवन मुक्त की कोटि में प्रवेश करने में समर्थ होता है। अध्यात्मज्ञानी परवशता के बंधनों को दूर करता है और अध्यवसायों का नाश कर शुद्ध धर्म प्रकटाता है। अध्यात्मज्ञानी अपने में परवशता की बेड़ी की कल्पना नहीं करता और जिससे दुखी भी नही होता। जो मनुष्य परवश रहता है उसे स्वप्न में भी सुख नहीं मिलता। जिसके वश में रहता है वे वस्तुएं वास्तव में आत्मा की कीमत आंकने में समर्थ नहीं होती और वरन् उन वस्तुओं की ममता से आत्मा की आनंद-दशा आच्छादित होती है; ऐसी स्थिति समझने के बाद कौन-सा ज्ञानी परवशता में रहने की इच्छा करेगा? अलबत्ता कोई ज्ञानी परवशतारूप दुःखोपाधि प्राप्त करने की इच्छा नही करता। अज्ञानी मनुष्य सुख की बुद्धि से परवस्तु की परवशता में फंसकर अन्त में व्याकुल होता है और निराशायुक्त उद्गारों से दूसरों को अपनी भ्रांतदशा का चरित्र बताता है। दुनिया में अन्त वक्त में निराशा-परवशता और दुःख के उद्गार बाहर निकालकर मरने वालों ने जीने वालों को अपना अनुभव बताया है, तथापि दुनिया की आंख नहीं खुलती, और बेकार-तुच्छ

वस्तुओ की ममता और उनकी आसक्ति कर दुनिया गुलाम बनकर-सुख की बात पागल की तरह बताते हैं। दुनिया मे हरएक मनुष्य को अमुक वस्तुओ की शरीरादि सरक्षण के लिए जरूरत रहती है और जिससे उन्हे प्राप्त करना पडता है, परन्तु इससे यह नही मान लेना चाहिए कि, उन वस्तुओ मे ही सुख है वा उनके आधीन स्वय को रहना ही चाहिए। क्या परजड वस्तुओ के आधीन आत्मा को रहना चाहिए ? परवस्तुओ के आधीन होने से यदि सुख होता हो तो मूढ जीवो को विशेषत सुख होना चाहिए, परन्तु ऐसा दीखता नही है। अतएव-अनाशक्ति भाव से मनुष्यो को परवशता की बेडी तोडकर आत्मा मे ही सहज सुख मानकर, स्वय को स्वय के ही आधीन रहना चाहिए। अपने को स्ववशता मे सुख मालूम होता है और उसकी साक्षी अपना हृदय देता है। तब अपने को किसलिए दुनिया को सत्यमार्ग नही बताना चाहिए ? अलबत्ता बताना चाहिए। प्रवृत्तिमार्ग के उपासक बनकर दुनिया के लोग ऐश आराम भोगने की वस्तुओ को बढाते हैं और रात-दिन गधे का भार उठाने की वृत्ति को धारण करते हैं, फिर भी उन्हे वास्तविक सुख प्राप्त नही होता और कुदरत के नियमो को तोड़कर गाडरिया प्रवाह मे पडकर दूसरो को भी उनमे डालते हैं। ज्ञानी पुरुष ऐसी उनकी दशा देखकर उन्हे वास्तविक स्वतत्रता बताने और उसे प्राप्त करने का उपाय बताते हैं। बाह्य दशा से भी देखा जाता है कि, स्वतत्र प्रजा आगे बढती जाती है और लालसा से परवस्तुओ के आधीन होने वाली प्रजा सच्ची स्वतत्रता को समझने मे शक्तिमान नही हो सकती।

सच्ची स्वतत्रता मे तो आत्मा अपने ही आधीन होती है, और उसमे आनद के सिवाय दूसरी कोई वात दीखती न

अनुभव नहीं होती। बाहर की स्वतंत्रता और आत्मा की वास्तविक स्वतन्त्रता में आकाश पाताल जितना अन्तर है। बहुत पुत्र, बहुत स्त्रियां, बहुत धन. सत्ता और पदवियों के मायिक अलंकारों आदि की प्राप्ति से सच्ची स्वतंत्रता की गंध भी प्राप्त नही होती।

इंद्रियों तथा शरीर के आधीन रहकर इंद्रियों और शरीर के द्वारा सुख लेने के विचार और आचारों में स्वतन्त्रता नही है। स्वाभाविक सुख इंद्रियों-मन और शरीर के आधीन नहीं है, और वह देह तथा इंद्रिय सेवकों की दृष्टि में आता भी नही है। स्वाभाविक आनंदरस की धारा का अमृत जहा बहता है उसमें, और उनके आधीन जो रहते हैं वे दुनिया की बाह्य दृष्टि से ऊंघते हुए भी अंतर से जाग्रत होकर सुखरूप स्वयं को देखते हैं, और सुख के भोक्ता स्वयं बनते हैं। स्थूल बुद्धि धारक मनुष्यो की बुद्धि वास्तव मे ऐसे स्ववशता के उच्च प्रदेश में प्रवेश नही कर सकती और जिससे उसे रुपये-पैसे के खेल जैसी बाह्य वस्तुओ मे परवशता में सुख भोगने का मन होता है, और वह अंतर से उसीमें आसक्त होकर अपने शुद्ध प्राण से जीवित रहने में समर्थ नही हो सकता। बाह्य श्रृंगारादि रसों में मग्न लोग बाह्य रसो के भोगी बनकर परवश बनते है, और भ्रमणा से यह समझते है कि हम स्वतंत्र बन रहे है। माता से अलग रहने का विचार किया, पिता की आधीनता छोड़ी, अलग घर और अलग दुकान कर पुत्र ऐसा समझता है कि मैं पिता से अलग होकर स्वतत्र हो गया। परंतु जैसे जैसे वह उपाधि के आधीन होता जाता है वैसे-वैसे उसे मालूम पड़ता है कि मैं परतंत्र होता जा रहा हूं। आवश्यक वस्तुओं से अधिक वस्तुओं की तृष्णा बढ़ने से मनुष्य, प्रवृत्ति की राह

पर चढकर सन्निपात की दशा जैसी अपनी दशा करता है और जिससे दक्ष होते हुए भी विकल जैसा होकर परतन्त्र हो जाता है। ऐसी परतन्त्रता को टालना हो तो अध्यात्मज्ञान को हृदय मे उतारने के लिए यथाशक्य उपाय करे और फिर स्वय विवेक दृष्टि से सच्ची स्वतन्त्रता का विचार कर सकेगा।

आत्मा के वश होना यही सुख का लक्षण है, ऐसा एक बार सिंह गर्जना से बोलो और आत्मा के वश मे रहने के लिए श्रद्धा से प्रयत्न करो, कि जिससे अपने आप सुख का सागर दिखाई देगा। आत्मवश होना हो तो प्रथम ऐश-आराम के लिए कल्पित वस्तुओ मे होने वाली आसक्ति को विष की तरह छोडो, और बाह्य वस्तुओ के मिलने या न मिलने मे मेरा इसमे कुछ आता नही या जाता नही ऐसा दृढ निश्चय रखो, यानी आत्मवश होने लायक बन सकोगे। इन्द्रियो द्वारा गृहित विषयो मे से मैं और मेरा ऐसा प्रत्यय होता है उसे छोड दो यानी आत्मवश होने मे अधिकारी बन सकोगे। देह की चेष्टाओं मे सुखत्व बुद्धि का त्याग कर एक आत्मा को सुख का भडाररूप मानकर उसके रसिक बनो यानी आत्मवशता के द्वार पर आकर खडे रहोगे। जो-जो वस्तुयें इष्ट लगती हो और उनके लिए आसक्ति के कीडे जैसी आत्मा बनती हो तो, उन-उन वस्तुओं मे कल्पित इष्टत्व छोड दो। यानी आत्मवशता के आसन पर बैठने मे शक्तिमान बनोगे। बाह्य पदार्थ देखते व भोगते हुए भी उनमे मैं और मुखत्व जो मोह मे होता है उसे हटा दो यानी स्ववशता को अपने मे स्थापित कर स्वय परमात्मदेव बनने योग्य हो सकोगे। शुद्ध निश्चयनय की अपेक्षा से आत्मा का जन्म व मरण नही है ऐसा दृढ विश्वास रखकर आत्मा मे ही आत्मभाव रखकर जन्म

मरण की अपेक्षा विना व्यवहार करो, देखो और बोलो यानी अपनी वास्तविक आत्मवशता का ख्याल आवेगा। किसी भी जड़ वस्तु में द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव से प्रतिबंध रखे विना व्यवहार किया जाता है यानी आत्मवशता की अलौकिकता का अनुभव होता ही है। आत्मवशता के गहरे अनुभव में उतरना हो तो बाह्य रूप में मैं नहीं हूं और बाह्य द्रव्य जो भी है वे मैं नहीं हूं ऐसा दिव्य भाव विकसित करो। आत्मवशता से सहजसुख का भान रहता है और दुःख का विपाक दूर रहता है। आत्मवशता प्राप्त करनी हो तो सब प्रकार की वासनाओं को ज्ञानाग्निरूप यज्ञ मे जलाकर भस्म करनी पड़ती है। शुभ और अशुभ वासनाओं से अपना ममत्व और जीवत्व दूर कर दो यानी आत्मवशता क्या है इसका ख़याल स्वयं ही आयगा। अपनी आत्मा की स्वतन्त्रता प्राप्त करने की पहली कुंजी यह है कि—आत्मा को आत्मद्रव्यरूप में ही देखना और उसमें जड़ का सम्बंध होने पर भी जड़ को अलग ही देखना। मैं आत्मा हूं और मैं मेरी क्रिया करता हूँ और जड़वस्तु, वास्तव में जड़ की क्रिया करता है; इस प्रकार भेदज्ञान दृष्टि की सिद्धि कर आत्मा और आत्मा के गुणों का अभेदता से चिंतन करना। आत्मा और आत्मा के गुणों की एक्यभाव से आत्मा में ही रमणता करने से और पुद्गल का सम्बंध होने पर भी पौद्गलिक अहंवृत्ति नहीं मानने से आत्मा की सच्ची स्वतंत्रता झलक उठती है। ऐसी सत्यात्मवशता की झांकी का अनुभव करने वाले महात्मा दुनिया में रहते हुए भी दुनिया से निर्लेप रहते है। कांसी के बर्तन और कमल के पत्ते को जैसे जल का लेप नहीं लगता वैसे सच्ची आत्मवशता के सुखभोगियों को लेप नही लगता। बाहर से मनुष्य कभी सच्चा स्वतत्र नही

बन सकता। बाह्य से शरीर मे रहता हुआ भी अतर से आत्म-वश प्राप्त करने वाला ज्ञानी सहज सुख की खुमारी का सदा भोक्ता बनता है। आत्मा की सत्यात्मवशता समझने से एक तरह की अलमस्तदशा प्राप्त होती है, और जिससे उसके मन, वाणी और काया की स्वतत्र चेष्टाए दुनिया को अलग नजर आती है, अथवा उसकी बाल चेष्टाए सिर्फ भोग्य प्रारब्ध से होती है फिर भी अतर से उसे चेष्टाओ मे भी अहत्वाभिमान नही रहता है। ज्ञानी की बाल चेष्टाओ मे भी आत्मवशता की किरण प्रकाशित होती मालूम पडती है। ऐसे आत्मवशी ज्ञानियो की दशा को पहिचानने मे विद्वान भी भूल कर जाता है। अध्यात्मज्ञान तीनो जगत् मे डुगडुगी बजाकर कहता है कि—हे दुनिया के लोगो! तुमको सच्ची आत्मवशता का सुख प्राप्त करना हो तो मेरी सेवा करो। मेरी उपासना यदि श्रद्धापूर्वक की जायगी तो आत्मा की सच्ची स्वतत्रता का सुख प्राप्त कर सकोगे। परवश यह दु ख और आत्मवश यह सुख, इस तरह सुख-दुख के लक्षण को समझकर आत्मा मे सत्य स्वसत्ता प्रगटाना चाहिए, और यही अध्यात्मज्ञानियो का जीवन कर्तव्य है।

आत्मवशता से मनुष्य सतोषी बनता है और दुनिया के अर्थ यार्थ अपनी लक्ष्मी का सदुपयोग कर सकता है। आत्मवशता ही सुखमय जीवन है यह समझने के बाद, कौनसा मनुष्य अनेक प्राणियो का नाश हो ऐसे व्यापार द्वारा अशाति का वातावरण फैलाने का प्रयत्न करेगा? आत्मवशतारूप सच्चारित्र का इतना अधिक बल है कि जैसे जल पर तारा तैर सकता है वैसे स्वय उपाधि के ऊपर रह सकता है, अर्थात् उपाधि के नीचे वह नही दबता। स्टीमर समुद्र में पूरे वेग से

चली जाती है परन्तु जल को कुछ हानि नहीं होती. वैसे **ज्ञानी आत्मवशतारूप स्टीमर से संसार समुद्र के राग-द्वेष के कल्लोलों पर होकर मुक्तिनगरी की तरफ चले जाते हैं।**

दुःख का मूलभूत परवशता और सुख का मूलभूत स्ववशता का स्वरूप समझकर अपने को सच्ची स्ववशता प्राप्त करना चाहिए। सच्ची स्ववशता प्राप्त करने के लिए आगमों को आगे कर प्रयत्न करो। आगमों के आधार पर सच्ची स्ववशता प्राप्त करने का प्रयत्न करना जरूरी है। रागद्वेष योग से विकल्प-संकल्प के परवशपन मे जो जीवन व्यतीत करते हैं वे राजाओं के राजा और इन्द्र हों फिर भी सच्ची स्ववशता को प्राप्त नही कर सकते; ऐसा कहे तो किसी बात का विरोध नही होगा। आत्मवश होने के उपायों का प्रतिक्षण अभ्यास करने की जरूरत है। जिस जिस समय जो जो कार्य किए जावें उस उस समय वे वे कार्य करते हुए मैं आत्मवश हूँ परन्तु परवश नही होता, ऐसा दृढ सकंल्प करना तथा परवशवृत्ति चलती हो तो उसे दूर करने का प्रयत्न करना। बाह्य बंधन आशक्ति बिना आत्मा को बांधने मे समर्थ नही होते मै आत्मा हूँ, परभाव यह मेरा धर्म नहीं है, स्वभाव ही मेरा धर्म है। परभावरूप परतंत्रता मै नही चाहता और उससे मै अलग हूँ, मेरा ऐसा प्रयोजन नही है, ऐसा शुद्ध भाव धारण कर अधिकारपूर्ण कार्य करने से अंतर में तीव्र संक्लेश नही होता और क्षण क्षण मे आत्मा के परिणाम की अनंतगुणी शुद्धि होती है। शुभाशुभ परिणाम से रहित और शुद्धाध्यवसाय में विचरती ऐसी आत्मा, अपनी सच्ची स्वतंत्रता का भोक्ता बनता है। —**उपयोगे धर्म, परिणामे बंध** और **क्रियाए कर्म**—इन तीन कहावतों का गुरुगमपूर्वक अनुभव प्राप्त किया जावे तो

आत्मा के परिणाम की शुद्धि द्वारा स्वयवशता प्राप्त करने मे सच्चा उत्साह प्रकट हो सकता है। आत्मा के परिणाम की जैसे जैसे शुद्धता होती जाती है वैसे वैसे बहुत से कर्मों से आत्मा मुक्त होता जाता है। उस भव मे सिद्ध होनेवाले जीवो को सत्ता मे अत सागरोपम कोटि कोटि स्थितिवाला कर्म का सद्भाव है। उक्तच—विशेषावश्यके ॥ तद्भवसिद्धिकानामप नियमेन सत्तायामन्त सागरोपम कोटिकोटि-स्थितकस्य कर्मण सद्भावात्। तद्भवसिद्धिकस्यापि सत्तायाममख्येयभवार्जितकर्मण सद्भवात् ॥ जिस भव मे सिद्धि पाने वाले जीव को भी सत्ता मे असख्यात भवार्जित कर्म का सद्भाव है। इतने अधिक असख्य भव के उपार्जित कर्म को आत्मार्थी ध्यानी, आत्मा के शुद्धाध्यवसाय द्वारा खपाकर मुक्त होता है।

आत्मा का शुद्धाध्यवसाय यही आत्मा की सच्ची स्वयशता है। आत्मा के शुद्धाध्यवसाय से अष्टकर्म का उपक्रम होता है। दीर्घकाल भोगने योग कर्म को भी आत्मा वास्तव मे उपक्रमयोग से स्वल्पकाल मे प्रदेशोदय से भोग लेता है, अध्यात्म योग मे आत्मा क्षण क्षण मे अपने परिणाम की शुद्धि करता है और उसमे उत्तरोत्तर गुणस्थानक प्राप्त करता है। जैसे जैसे तीव्र सकलेश दूर होते जाते है वैसे वैसे उत्तरोत्तर गुणस्थानक प्राप्त होता जाता है। तीव्र सकलश जैसे जैसे मद होता जाता है वैसे वैसे अशुभकर्म का रस मद पडता है और शुभकर्म का उत्कृष्ट रस पैदा होता है। चित्त मे मोह की प्रबलता से तीव्र सकलेश प्रकट होता है। तीव्र सकलेश की मन्दता जैसे जैसे होती है वैसे वैसे कम मे आत्मा हलका होता जाता है। जैसे जैसे आत्मा का शुद्ध परिणाम वृद्धि पाता है वसे वैसे आत्मा की सच्ची स्वयशता का अनुभवानन्द प्रकट

होता है और वह वेदने में आता है। पांचवे कर्मग्रंथ में श्रीमद् देवेन्द्रसूरिजी तीव्र संकलेश और आत्मा के अध्यवसाय की शुद्धि संम्बंधी ऐसा सरस विवेचन करते है कि, जिसका मनन करने से आत्मा के सम्बंध में किस तरह व्यवहार करना और कर्म को किस तरह हटाना यह स्पष्ट हो जाता है। चौथे गुणस्थानक से भी पांचवे गुणस्थानक में आत्मा के परिणाम की अनंतगुणी विशुद्धि होती है, और पांचवे गुणस्थानक से भी छठे गुणस्थानक में कषाय की मंदता से आत्मा के परिणाम की अनंतगुणी विशुद्धि होती है। छठे से भी सातवें गुणस्थानक में कषाय की विशेष मंदता से आत्मा के परिणाम की अनंतगुणी विशुद्धता प्रगट होती है। इस तरह ऊपर के गुणस्थानकों में स्वगुणस्थानक की अपेक्षा से ऊपर के गुणस्थानकों में अनंतगुणी विशुद्धता प्रगट होती है ऐसा समझना। जैसे जैसे तीव्र संकलेश दूर होता जाता है और आत्मा के अध्यवसाय की शुद्धि होती जाती है वैसे वैसे पाप प्रकृतियों का वंध दूर होता जाता है और शुभ प्रकृतियों का वंध पड़ता जाता है और पूर्व में वांधे अनंत कर्मो की निर्जरा होती है। कषायों की मंदता जैसे जैसे होती है वैसे वैसे आत्मा की शुद्धि होती जाती है। युगलिक मनुष्य कषायों की मंदता से देवलोक में जाते हैं। इससे अनुभव होता है कि, **कषाय की क्षीणता करने में ही चारित्र का सच्चा रहस्य समाविष्ट है।** चौथे गुणस्थानक वाले जीव देशविरति परिणाम से श्रावक के वाहर व्रत अंगीकार करता है। चौथे गुणस्थानक का अध्यात्मज्ञान देशविरति वाले पांचवे गुणस्थानका अध्यात्मज्ञान वास्तव में चारित्र की अपेक्षा से विशेष शुद्ध जानना। पांचवे देशविरति श्रावक व्रत से भी छठे गुणस्थानक वाला सर्वविरति अर्थात् पंचमहाव्रतधारक

साधु का अनतगुणा विशुद्ध अध्यात्मज्ञान समझना। देशविरतिधर गृहस्थ श्रावको को जैन शास्त्रो मे गुरु नहीं माना जाता, इसका कारण यह है कि पचमहाव्रत धारण किये बिना चारित्र धर्म का अनुभव उन्हे नहीं हो सकता। गृहस्थावास मे छकाय का भोगी गृहस्थ गुरुपद के योग्य नही हो सकता। छठे गुणस्थानक मे पाचवे गुणस्थानक से भी अनतगुणी विशुद्धि की अपेक्षा से स्ववशता समझना। जैसे-जैसे आत्मा के परिणाम की विशुद्धि होती है वैसे-वैसे स्ववशता और सुख भी प्रगट होता जाता है, ऐसा अनेकातज्ञानियो को समझना।

आत्मा के परिणाम की विशुद्धता धारक मुनिवरो की सगति से सत्यस्ववशता और स्ववशता के सुख की खुमारी की झाकी मालूम होती है। बाह्य और अतरचारित्र के धारक मुनिवरो की देशना मे सत्य सुख का भाव झलक उठता है। व्यवहार से चारित्र लेकर बाह्योपाधि से मुक्त हुए मुनिवर अध्यात्मरस मे लीन होकर अध्यात्मरस का आस्वादन करते है। जिससे वे बीते काल को नहीं जानते, अर्थात् आनन्द में उनका जीवन व्यतीत होता है, जिस्से उनको काल का ध्यान नही रहता। अध्यात्मज्ञान तो हो सकता है, परन्तु अध्यात्मज्ञान को आचार मे लाकर उसके पात्रभूत बनने वाले महापुरुष तो विरले ही मिलते हैं। जानने वाले तो बहुत मिल जायेगे, परन्तु अध्यात्मज्ञान प्राप्त कर उस तरह चलने वाले विरले ही मिलेंगे। जो अध्यात्मज्ञानी अध्यात्मज्ञान को आचार मे लाकर नही बोलते हुए भी अन्य मनुष्यो पर अध्यात्मज्ञान की जो असर डाल सकते हैं वह असर, वास्तव मे सद्वर्तन बिना अध्यात्मज्ञानी रात-दिन भाषण देकर भी नही डाल सकता,

अध्यात्मज्ञान का असर वास्तव में मुनिवर-व्रतों का पालन कर और आत्मा का ध्यान कर दूसरों पर डाल सकते हैं वैसा गृहस्थ नहीं कर सकते। **जो मोहमाया में फंसकर अध्यात्मज्ञान का स्वस्वार्थ के लिए उपयोग करते हैं उन्हें ब्रह्मराक्षस के समान समझना।** अध्यात्मज्ञान प्राप्त कर साधु होकर जो आत्मा की आराधना करते हैं, ऐसे मुनिराज इस जगत् में अध्यात्मज्ञान का झरना बहाने में समर्थ होते है। अध्यात्मज्ञान की मूर्तिरूप मुनिराजों की सेवा करने से अध्यात्मज्ञान का आत्मा में परिणमन होता है।

व्रतों के साथ अध्यात्मभावना हो तो आत्मा में अध्यात्मज्ञान वास्तविक रूप में परिणमता है। बाईस परिषह सहन करते समय स्वर्ण रस की तरह अध्यात्मरस की शुद्धि होती है; इसलिए चारित्र के साथ अध्यात्मज्ञान शोभा देता है। योद्धा के मुंह से युद्धरस के जो शब्द निकलते है और उसमें जो वीर-रस झलकता है वह नाटक करने वाले के मुह से निकले वचनों में कहां से आ सकते हैं? सती स्त्री के मुंह से पति-भक्तिरस के जो वचन निकलते है और उनमें जो दिव्यत्व होता है, वैसा दिव्यत्व वास्तविक सती स्त्री का वेष लेकर आनेवाली नाटिका के हृदय से नही निकल सकता। करुणारस, हास्यरस और भयरस के जो स्वाभाविक पात्र बने हों उनसे जैसा नाटककर रस प्रगटाने में कृत्रिमता मालूम हुए बिना नहीं रहती। इस पर से समझना है कि अध्यात्ममय जिसका मन, वाणी और काया हुई हो और जो अध्यात्मरस के हृदय में से स्वाभाविक उद्‌गार निकालता हो, ऐसा पात्र ही वास्तव में दुनिया में अध्यात्मज्ञान का विद्युत की तरह प्रकाश करने में समर्थ होता है। जिसके रोम रोम में अध्यात्मज्ञान भर गया हो और जिसकी रग-रग

मे मानो अध्यात्मरस समा गया हो ऐसी जिसकी दशा हो उस महापुरुष के सहवास मे, उसके उपदेश से, उसके कार्य से और उसकी चेष्टा से अध्यात्मज्ञान का उपदेश मिला करता है, अर्थात् उसकी चाहे जैसी प्रासगिक चेष्टा से अध्यात्मज्ञान का बोध मिला करता है, ऐसे जो कोई मुनिवर हो उनके द्वारा अध्यात्मज्ञान का पुनर्जीवन होता है, अर्थात् कहने का तात्पर्य यह कि ऐसे अध्यात्मज्ञानी मुनिवर के द्वारा अध्यात्म का दुनिया मे पुनरुद्धार होता है। ऐसे मुनिवरो की अध्यात्मज्ञान फैलाने के लिए आवश्यकता होती है।

जब जब जैनधर्म पालने वालो मे एकान्त जड क्रियावाद का गाडरिया प्रवाह बढ जाता है और आत्मा के ज्ञान को दबा दिया जाता है उस वक्त अध्यात्मज्ञान के अभाव मे जैनो मे रागद्वेष का जोर बढना शुरू होता है। धर्म क्रियाओ मे मत-मतान्तर पडते हैं। और लोग कषाय की उदीरणा कर धमाधम करते है। ऐसे समय अध्यात्मज्ञानरूप पुष्करावत मेघ द्वारा जगत् मे शीतलता फैलाने वाले अध्यात्मज्ञानी प्रकट होते हैं। और वे अध्यात्मबोधरूप मेघ की वृष्टि कर जैन धर्म पालन करने वालो को शाति देते हैं। जब जब जैन धर्म पालने वाले जैनो मे अधिकतर शुष्क ज्ञान बढता जाता है और ज्ञान के प्रमाण मे आचार नही होता है तब शुद्ध सवेग धर्म पालने वाले क्रियायोगी मुनिवर प्रकट होते हैं और वे शुष्क ज्ञानियो को हटा देते हैं। और शिथिलाचार का नाश कर—क्रियोद्धार कर जैन शासन की रक्षा करते है। जिस तरह ज्ञान मार्ग मे शुष्कता आना सभव है उस तरह क्रियामार्ग मे, अर्थात् धर्म के अनुष्ठानो मे शिथिलता आना सभव है। जब अध्यात्मज्ञान को गौणपद दिया जाता है तब शुष्कक्रियाजडवाद होने के हेतु प्राप्त होते

हैं और जिससे तीक्ष्ण वैराग्य प्रवाह हृदय में पैदा नहीं होता। अध्यात्मज्ञान भी कई वर्षो के परिशिलन बिना परिपक्व नहीं होता; जिससे अध्यात्मज्ञान में परिपक्वानुभव प्राप्त किये बिना शुष्कता प्राप्त होने का प्रसंग आता है। प्रायः दो शताब्दि के अंतर से अध्यात्मज्ञानमार्ग और क्रियामार्ग का उद्धार करने वाले मुनिवर प्रकट होते हैं। आचार्य श्री के हाथ से क्रियोद्धार होता है। मुनिचंद्रसूरि, जगच्चंद्रसूरि, आनंदविमलसूरि आदि मुनियों ने क्रिया की शिथिलता को हटाने में जो उत्तम चारित्र का पालन किया है उसका खयाल करना महा कठिन है। क्रियोद्धार करने की जब जरूरत होती है तब (उस काल में) चारों तरफ क्रियोद्धार की आवाज सुनाई देती है और उस समय में वैसी उत्तम सामग्रीधारक आचार्य प्रकट होते है। अठारहवीं शताब्दि में आचार्यों ने स्वयं खास क्रियोद्धार नहीं किया, परन्तु तपागच्छ विजयशाखा में पन्यास श्री सत्यविजयजी ने क्रियोद्धार किया है। वे विजयसिंहसूरि और श्री विजयप्रभसूरि की आज्ञा में थे। अठारहवीं सदी में बड़े बड़े विद्वान् साधु बहुत थे, जिससे उस समय में ज्ञान की ज्योति चरम सीमा पर थी, किन्तु अध्यात्मज्ञान की तरफ साधुओं का विशेष लक्ष नहीं था। तथा क्रिया में भी शिथिलता आगई थी और आचार्यगीतार्थो में प्रायः थोड़ी शिथिलता तथा गच्छक्लेश से संकुचितता, आदि दोष प्रकट हो गये थे। उस समय मुख्यतया अध्यात्मज्ञान मार्ग के उद्धारक रूप में श्रीमद् आनंदघनजी और ज्ञानक्रिया मार्ग के उद्धारक रूप में उपाध्याय श्री यशोविजयजी प्रकट हुए थे।

---